के अनुसार मैंने तो चारों वर्णों का बारहवें दिन सपिण्डी करना कहा है ।। २९ ।। कलियुग के धर्मों के अनित्य होने से, पुरुषों की आयु कम होने से और शरीर के स्थिर न होने से बारहवें दिन सपिण्डी करना श्रेष्ठ है ।। ३० ।। यज्ञोपवीत, उत्सव, व्रत, उद्यापन और विवाह आदि शुद्ध कर्म गृहस्थ मनुष्य के मर जाने पर

द्वादशाहे सपिण्डनम् ॥ २८ ॥ अनित्यात्कलिधर्माणां पुंसां चैवायुषः क्षयात् । अस्थिरत्वाच्छरीरस्य द्वादशाहे प्रशस्यते ॥ ३० ॥ व्रतबन्धोत्सवादीनि व्रतस्योद्यापनानि च । विवाहादि भवेन्नैव मृते च गृहमेधिनि ॥ ३१ ॥ भिक्षुर्भिक्षां न गृह्णाति हन्तकारो न गृह्यते । नित्यं नैमित्तिकं लुप्येद्यावत्पिण्डो न मेलितः ॥ ३२ ॥ कर्मलोपात्प्रत्यवायी भवेत्तस्मात्सपिण्डनम् । निरग्निकः साग्निको वा द्वादशाहे समाचरेत् ॥ ३३ ॥ यत्फलं

नहीं होते हैं ।। ३१ ।। मँगता भीख नहीं लेता है तथा हंतकार नहीं ग्रहण की जाती है और नित्य-नैमित्तिक कर्म लोप रहते हैं जब तक कि पिण्ड नहीं मिलाया जाता है ।। ३२ ।। कर्म लोप होने से कर्म में विक्षेप होता है इसलिए निरग्निक और साग्निक दोनों को बारहवें दिन सपिण्डन श्राद्ध करना चाहिए ।। ३३ ।। जो फल



है उसको दोष नहीं होता है। जो याचक को सूतक में देता है उसी को दोष होता है ॥ २५ ॥ जो सूतक को छिपाकर ब्राह्मण को अन्न देता है और जो ब्राह्मण जानकर लेता है ये दोनों दोष के भागी होते हैं ॥ २६ ॥ इसलिए मृतक की शुद्धि के वास्ते पिता का सपिण्डन श्राद्ध करना चाहिए। इससे पितृगणों के

तदज्ञानान्न दोषभाक् । दाता दोषमवाप्नोति याचकाय ददन्नपि ॥ २५ ॥ प्रच्छाद्य सूतकं यस्तु ददात्यन्नं द्विजाय च । ज्ञात्वा गृह्णन्ति ये विप्रा दोषभाजस्तु ते अपि ॥ २६ ॥ तस्मात्मृतकशुद्ध्यर्थं पितुः कुर्यात्सपिण्डनम् । ततः पितृगणैः सार्द्धं पितृलोकं स गच्छति ॥ २७ ॥ द्वादशाहे त्रिपक्षे वा षण्मासे वत्सरेऽपि वा । सपिण्डीकरणं प्रोक्तं मुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ २८ ॥ मया तु प्रोच्यते तार्क्ष्य शास्त्रधर्मानुसारतः । चतुर्णामेव वर्णानां

साथ वह पितृलोक में जाता है ॥ २७ ॥ तत्त्व के जाननेवाले मुनियों ने बारहवें दिन, पन्द्रहवें दिन, छठे महीने में तथा साल पूरा होने पर सांवत्सरिक श्राद्ध के दिन सपिण्डी करना कहा है ॥ २८ ॥ हे गरुड़ ! शास्त्रधर्म



श्रीगणेशाय नमः ।। बन्दन करि गणपतिचरण श्रीशारदपद ध्याय । भाषा गरुड़पुराण की बिरचूं विशद बनाय १ ।। श्रीभगवान् वृक्षरूप से वर्णन किये जाते हैं—धर्म ही जिनका पुष्ट बँधा हुआ मूल है, वेद ही स्कन्ध (पेड़) है, पुराण शाखाएँ (डालें-डालियाँ) हैं, यज्ञ ही जिसका फूल है, और मोक्ष ही जिसका फल है ऐसे मधुसूदन (मधु दैत्य को मारनेवाले भगवान्) रूपी वृक्ष की जय हो ।। १ ।। देवताओं के क्षेत्र नैमिषारण्य में

**श्रीर्जयति ॥ धर्मदृढबद्धमूलो वेदस्कन्धः पुराणशाखाढ्यः । क्रतुकुसुमो मोक्षफलो मधुसूदनपादपो जयति ॥१॥ नैमिषेऽनिमिषक्षेत्रे ऋषयः शौनकादयः। सत्त्रं स्वर्गाय लोकाय सहस्रसममासत ॥२॥ त एकदा तु मुनयः प्रातर्हुतहुताग्नयः। सत्कृतं सूतमासीनं पप्रच्छुरिदमादरात् ॥३॥ ऋषयः ऊचः ॥ कथितो भवता सम्यग्वेदमार्गः सुखप्रदः । इदानीं श्रोतुमिच्छामो यममार्गं**

शौनक आदि ८८००० ऋषियों ने स्वर्गलोक की प्राप्ति के लिए हजार वर्ष में समाप्त होनेवाले यज्ञ का अनुष्ठान किया था ।। २ ।। एक समय प्रातःकाल होम करके बैठे हुए उन मुनियों ने सूतजी का सत्कार कर उनसे आदरपूर्वक यह पूछा कि ।। ३ ।। (हे सूतजी !) आपने सुख के देनेवाले वेद के मार्ग का अच्छे प्रकार वर्णन कर

दिया है। अब भयदायक यम के मार्ग का वृत्तान्त और संसार के दुःख तथा उनसे उत्पन्न क्लेशों के नाश का साधन आपसे सुनना चाहते हैं इसलिए इस लोक के और परलोक के दुःखों को यथार्थरूप से वर्णन कीजिए ॥ ४-५ ॥ सूतजी बोले कि हे मुनियो ! पुण्यात्माओं को सुख देनेवाले और पापियों को दुःख देनेवाले बहुत

भयप्रदम् ॥ ४ ॥ तथा संसारदुःखानि तत्क्लेशक्षयसाधनम् । ऐहिकामुष्मिकान्क्लेशान् यथावद्वक्तुमर्हसि ॥५॥ सूत उवाच ॥ शृणुध्वं भो विवक्ष्यामि यममार्गं सुदुर्गमम् । सुखदं पुण्यशीलानां पापिनां दुःखदायकम् ॥ ६ ॥ यथा श्रीविष्णुना प्रोक्तं वैनतेयाय पृच्छते । तथैव कथयिष्यामि सन्देहच्छेदनाय वः ॥ ७ ॥ कदाचित्सुखमासीनं वैकुण्ठे श्रीहरिं गुरुम् । विनयावनतो

दुर्गम यममार्ग को आप लोगों से कहता हूँ, सुनिये ॥ ६ ॥ जैसे गरुड़जी के पूछने पर विष्णु भगवान् ने उनसे जो इतिहास कहा है उसी प्रकार आप लोगों का सन्देह दूर करने के लिए कहता हूँ ॥ ७ ॥ किसी समय वैकुण्ठलोक में बैठे हुए जगद्गुरु श्रीभगवान् से गरुड़जी ने विनय करके पूछा कि हे देव ! आपने मुझसे भक्ति



के अनेक मार्ग तथा भक्तों की उत्तम गति का बहुत प्रकार से वर्णन किया है ।। ८-९ ।। अब आपसे भयदायक यम का मार्ग सुनना चाहता हूँ । क्योंकि मैंने सुना है कि जो आपकी भक्ति से रहित हैं वे ही यमलोक में जाते हैं ।। १० ।। हे भगवन् ! आपका नाम जपना सुगम है और जिह्वा अपने वश में हैं इस पर भी जो



**भूत्वा पप्रच्छ विनतासुतः ॥ ८ ॥ गरुड़ उवाच ॥ भक्तिमार्गो बहुविधः कथितो भवता मम । तथा च कथिता देव भक्तानां गतिरुत्तमा ॥ ९ ॥ अधुना श्रोतुमिच्छामि यममार्गं भयंकरम् । त्वद्भक्तिविमुखानां च तत्रैव गमनं श्रुतम् ॥ १० ॥ सुगमं भगवन्नाम जिह्वा च वशवर्तिनी । तथापि नरकं यान्ति धिग्धिगस्तु नराधमान् ॥ ११ ॥ अतो मे भगवन् ब्रूहि पापिनां या गतिर्भवेत् । यममार्गस्य दुःखानि यथा ते प्राप्नुवन्ति वै ॥ १२ ॥ श्रीभगवा-**

मनुष्य नरक में जाते हैं उन अधमों को धिक्कार है ।। ११ ।। इसलिए हे भगवन् ! पापियों की जो गति होती है और यमलोक के मार्ग में उनको जो दुःख मिलते हैं वह सब मुझसे कहिए ।। १२ ।। श्रीभगवान्

कहते हैं कि हे पक्षिराज गरुड़ ! सुनिए । पापी लोग जिस मार्ग में होकर जाते हैं वह सुनने में भी भयदायक है ॥ १३ ॥ हे गरुड़ ! जो पापकर्म में लगे हैं, दया और धर्म से रहित हैं, कुसंगति में रहते हैं, उत्तम वेद-शास्त्र और सुसंगति से जो दूर रहते हैं, तथा जो अपने को प्रतिष्ठित समझकर किसी से नम्रता नहीं करते,

नुवाच ॥ वक्ष्येऽहं शृणु पक्षीन्द्र यममार्गं च येन ये । नरके पापिनो यान्ति शृण्वतामपि भीतिदम् ॥ १३ ॥ ये हि पापरतास्तार्क्ष्य दयाधर्मविवर्जिताः । दुष्टसंगाश्च सच्छास्त्रसत्संगतिपराङ्मुखाः ॥ १४ ॥ आत्मसंभाविताः स्तब्धा धनमानमदान्विताः । आसुरं भावमापन्ना दैवीसंपद्विवर्जिताः ॥ १५ ॥ अनेकचित्तविभ्रान्ता मोहजालसमावृताः । प्रसक्ताः कामभोगेषु पतन्ति नरकेऽशुचौ ॥ १६ ॥ ये नरा ज्ञानशीलाश्च ते यान्ति परमां गतिम् । पापशीला

धन और मान के मद से जो असुरभाव को प्राप्त हो रहे हैं और दैवीसंपत्ति से रहित हैं, माया-मोह में फँसकर जिनका चित्त परधन-परदारादि में भ्रम रहा है और जो काम-भोगों में फँसे हुए हैं वे अपवित्र नरक में गिरते हैं ॥ १४-१६ ॥ जो ज्ञानी मनुष्य हैं वे परमगति ( मोक्ष ) को प्राप्त होते हैं और जो पापी हैं वे दुःख से

यमकृत कष्टों को भोगते हैं ।। १७ ।। जैसे पापी लोग इस लोक में दुःख भोगकर मरने के बाद यमयातना को पाते हैं उसको सुनो ।। १८ ।। पहले जन्म के संचित पुण्य और पापकर्म के फल को भोगने के बाद शेष अशुभ कर्मों से उसके शरीर में कोई रोग पैदा हो जाता है ।। १९ ।। फिर मानसिक तथा शारीरिक कष्ट से युक्त और जीवन की आशा किये हुए जीव को बलवान् काल, सर्प के समान, बिना जाने ही आकर घर लेता

**नरा यान्ति दुःखेन यमयातनाम् ॥ १७॥ पापिनामैहिकं दुःखं यथा भवति तच्छृणु । ततस्ते मरणं प्राप्य यथा गच्छन्ति यातनाम् ॥ १८ ॥ सुकृतं दुष्कृतं वापि भुक्त्वा पूर्वं यथार्जितम् । कर्मयोगात्तदा तस्य कश्चिद्व्याधिः प्रजायते ॥ १९ ॥ आधिव्याधिसमायुक्तं जीविताशासमुत्सुकम् । कालो बलीयानहिवदज्ञातः प्रतिपद्यते ॥ २० ॥ तत्राप्यजातनिर्वेदो भ्रियमाणः**

है ।। २० ।। इतने पर भी उसको वैराग्य नहीं प्राप्त होता है। वह अपने से पालित स्त्री-पुत्रादि से पालन किये जाने पर भी बुढ़ापा से रूप-रहित और मरणासन्न हो घर में रहता है तथा अपमानयुक्त उनके दिये हुए आहार को कुत्ते के समान खाता है तथा रोग से अग्नि मन्द हो जाती है, आहार घट जाता है, घूमने-

फिरने की शक्ति नहीं रहती है ॥ २१-२२ ॥ कफ से जब नाड़ियाँ रुक जाती हैं तो प्राणवायु उनसे निकलने का उद्योग करता है तब नेत्र फट जाते हैं और कास-श्वास से पीड़ित प्राणी के कण्ठ में घरघराहट होने लगती है ॥ २३ ॥ भाई-बन्धुओं से घिरा हुआ वह पड़ा-पड़ा शोचा करता है और काल के वश में होने से बुलाने पर



स्वयं भृतैः। जरयोपात्तवैरूप्यो मरणाभिमुखो गृहे ॥ २१ ॥ आस्तेवमत्यो-पन्यस्तं गृहपाल इवाहरन्। आमयाव्यप्रदीप्ताग्निरल्पाहारोल्पचेष्टितैः ॥ २२ ॥ वायुनोत्क्रमतोत्तारः कफसंरुद्धनाडिकः। कासश्वासकृतायासः कण्ठे घुरघुरायते ॥ २३ ॥ शयानः परिशोचद्भिः परिवीतः स्वबन्धुभिः। वाच्यमानो-ऽपि न ब्रूते कालपाशवशं गतः ॥ २४ ॥ एवं कुटुम्बभरणे व्यापृतात्मजिते-न्द्रियः। म्रियते रुदतां स्वाना मुरुवेदनयास्तधीः ॥२५॥ तस्मिन्नन्तक्षणे तार्क्ष्य

भी नहीं बोलता है ॥ २४ ॥ इस प्रकार कुटुम्ब के पालन-पोषण में मन लगाये तथा बड़े कष्ट से नष्टबुद्धिवाला वह प्राणी रोते हुए अपने कुटुम्बियों के बीच में मर जाता है ॥ २५ ॥ हे गरुड़ ! उस अन्त समय में देवताओं

नग्नवेश, दाँत कटकटाते हुए यम के दो दूत वहाँ आकर प्राप्त हो जाते हैं ॥ ३० ॥ उनके बाल ऊपर को उठे हुए रहते हैं, वे कौआ के समान काले होते हैं, उनका मुख टेढ़ा होता है, बड़े-बड़े नख होते हैं जिनसे वे हथियार का काम लेते हैं। उनको देखकर प्राणी डर से मल-मूत्र त्याग देता है ॥ ३१ ॥ हाहाकार करता

**तदा प्राप्तौ भीमौ सरभसेक्षणौ। पाशदण्डधरौ नग्नौ दन्तैः कटकटा-यितौ ॥ ३० ॥ ऊर्ध्वकेशौ काककृष्णौ वक्रतुण्डौ नखायुधौ। स दृष्ट्वा त्रस्त-हृदयः शकृन्मूत्रं विमुञ्चति ॥ ३१ ॥ अंगुष्ठमात्रः पुरुषो हाहाकुर्वन कलेव-रात्। तदैव गृह्यते दूतैर्याम्यैः पश्यन् स्वकं गृहम् ॥ ३२ ॥ यातनादेहमा-वृत्य पाशैर्बद्धो गले बलात्। नयतो दीर्घमध्वानं दण्ड्यं राजभटा यथा ॥ ३३ ॥ तस्यैवं नीयमानस्य दूताः संतर्जयन्ति च। प्रवदन्ति भयं तीव्रं नर-**

हुआ वह प्राणी शरीर से निकलने पर अँगूठे के बराबर शरीर को पाता है और अपने घर को देखता हुआ यमदूतों से पकड़ा जाता है ॥ ३२ ॥ उस यातना भोगने योग्य शरीर को घेरकर उसके गले में रस्सी बाँधकर बलपूर्वक ऐसे ले जाते हैं जैसे अपराधी पुरुष को राजा के सिपाही ले जाते हैं ॥ ३३ ॥ इस प्रकार वे यमदूत

की सी दिव्यदृष्टि हो जाती है, सम्पूर्ण संसार एकाकार मालूम होता है अतः वह कुछ भी नहीं कहता है ॥ २६ ॥ सब इन्द्रियों के विकल होने से चैतनता जाती रहती है और यमदूतों के निकट होने से प्राण चलायमान हो जाते हैं ॥ २७ ॥ जब प्राणवायु अपने स्थान से चलायमान होता है तब एक-एक क्षण कल्प के समान बीतता



दैवी दृष्टिः प्रजायते। एकीभूतं जगत्सर्वं न किंचिद्वक्तुमीहते ॥ २६ ॥ विकलेन्द्रियसङ्घाते चैतन्ये जडतां गते। प्रचलन्ति ततः प्राणा याम्यैर्निकटवर्तिभिः ॥ २७ ॥ स्वस्थानाच्चलिते श्वासे कल्पाख्यो ह्यातुरक्षणः। शतवृश्चिकदष्टस्य या पीडा सानुभूयते ॥ २८ ॥ फेनमुद्गिरते सोऽथ मुखं लालाकुलं भवेत्। अधोद्वारेण गच्छन्ति पापिनां प्राणवायवः ॥ २९ । यमदूतौ

है और सैकड़ों बिच्छुओं के काटने की सी पीड़ा मालूम पड़ती है ॥ २८ ॥ इसके बाद मुँह से झाग उगलने लगता है, लार से मुँह भर जाता है। पापियों का प्राणवायु अधोद्वार ( गुदा में ) से होकर निकलता है ॥ २९ ॥ प्राण निकलने के समय क्रोध से लाल आंखोंवाले, भयानक तथा पाश और लोहदण्ड हाथ में लिये,

कि विश्राम-स्थान और जल नहीं है, चलने में असमर्थ भी कोड़ा की मार से पीड़ित हो चलता है ॥ ३८ ॥ थका हुआ वह जहाँ तहाँ गिरता-पड़ता, मूर्च्छित होता तथा फिर उठता है, इस प्रकार असमर्थ प्राणी पापरूप अंधकारमय मार्ग से यमलोक में पहुँचाया जाता है ॥ ३९ ॥ दो या तीन मुहूर्तों में वह प्राणी यमलोक में पहुँचाया

लुके । कृच्छ्रेण पृष्ठे कशया च ताडितश्चलत्यशक्तोपि निराश्रमोदके ॥ ३८ ॥ तत्र तत्र पतञ्छ्रान्तो मूर्च्छितः पुनरुत्थितः । यथा पापीयसा नीतस्तमसा यमसादनम् ॥ ३९ ॥ त्रिभिर्मुहूर्तैर्द्वाभ्यां वा नीयते तत्र मानवः । प्रदर्शयन्ति दूतास्ता घोरा नरकयातनाः ॥ ४० ॥ मुहूर्तमात्रात्त्वरितं यमं वीक्ष्य भयं पुमान् । यमाज्ञया समं दूतैः पुनरायाति खेचरः ॥ ४१ ॥ आग-

जाता है । वहाँ यमदूत उसको घोर यमयातनाएँ दिखाते हैं अर्थात् नरकों का दृश्य दिखाते हैं ॥ ४० ॥ फिर एक मुहूर्तमात्र में वह यमराज को देखकर भयभीत होता है । तथा यमराज की आज्ञा से वह आकाशचारी फिर दूतों के साथ मृत्युलोक में आ जाता है ॥ ४१ ॥ वहाँ वासना से बँधा हुआ वह देह में प्रवेश करना

उस जीव को ले जाते हुए डराते-धमकाते तथा नरकों का बार-बार भय दिलाते हैं ॥ ३४ ॥ और कहते हैं कि हे दुष्टात्मा ! जल्दी चल, तू यमलोक को जायगा। देर मत कर, हम तुझे कुंभीपाक आदि नरकों में ले जायँगे ॥ ३५ ॥ इस प्रकार के यमदूतों के वचन तथा भाई-बन्धुओं का रोना सुनकर ऊँचे स्वर से हाहाकार



**काणां पुनः पुनः ॥ ३४ ॥ शीघ्रं प्रचल दुष्टात्मन् यास्यसि त्वं यमालयम्। कुम्भी पाकादिनरकांस्त्वां नयावोऽद्य माचिरम् ॥ ३५ ॥ एवं वाचस्तदा शृण्वन् बन्धूनां रुदितं तथा। उच्चैर्हाहेति विलपंस्ताड्यते यमकिङ्करैः॥३६॥ तयोर्निर्भिन्नहृदयस्तर्जनैर्जातवेपथुः । पथि श्वभिर्भक्ष्यमाण आर्तोऽघंस्वम-नुस्मरन्॥ ३७ ॥ क्षुत्तृट्परीतोऽर्कदवानलानिलैः संतप्यमानः पथि तप्तबा-**

कर रोता हुआ वह यमदूतों से पीटा जाता है ॥ ३६ ॥ उन यमदूतों के डर से उसका हृदय फट जाता है और वह काँपने लग जाता है तथा अपने पापों का स्मरण करता हुआ वह मार्ग में कुत्तों से खाया जाता है ॥ ३७ ॥ भूख और प्यास से पीड़ित एवं धूप और दावानल की पवन से तपा हुआ प्राणी गरम बालूवाले मार्ग में, जहाँ

कि विश्राम-स्थान और जल नहीं है, चलने में असमर्थ भी कोड़ा की मार से पीड़ित हो चलता है ॥ ३८ ॥ थका हुआ वह जहाँ तहाँ गिरता-पड़ता, मूर्च्छित होता तथा फिर उठता है, इस प्रकार असमर्थ प्राणी पापरूप अंधकारमय मार्ग से यमलोक में पहुँचाया जाता है ॥ ३९॥ दो या तीन मुहूर्तों में वह प्राणी यमलोक में पहुँचाया

लुके । कृच्छ्रेण पृष्ठे कशया च ताडितश्चलत्यशक्तोपि निराश्रमोदके ॥ ३८ ॥ तत्र तत्र पतञ्छ्रान्तो मूर्च्छितः पुनरुत्थितः । यथा पापीयसा नीतस्तमसा यमसादनम् ॥ ३९ ॥ त्रिभिर्मुहूर्तैर्द्वाभ्यां वा नीयते तत्र मानवः । प्रदर्शयन्ति दूतास्ता घोरा नरकयातनाः ॥ ४० ॥ मुहूर्तमात्रात्त्वरितं यमं वीक्ष्य भयं पुमान् । यमाज्ञया समं दूतैः पुनरायाति खेचरः ॥ ४१ ॥ आग-

जाता है । वहाँ यमदूत उसको घोर यमयातनाएँ दिखाते हैं अर्थात् नरकों का दृश्य दिखाते हैं ॥ ४० ॥ फिर एक मुहूर्तमात्र में वह यमराज को देखकर भयभीत होता है । तथा यमराज की आज्ञा से वह आकाशचारी फिर दूतों के साथ मृत्युलोक में आ जाता है ॥ ४१ ॥ वहाँ वासना से बँधा हुआ वह देह में प्रवेश करना

उस जीव को ले जाते हुए डराते-धमकाते तथा नरकों का बार-बार भय दिलाते हैं ।। ३४ ।। और कहते हैं कि

हे दुष्टात्मा ! जल्दी चल, तू यमलोक को जायगा । देर मत कर, हम तुझे कुंभीपाक आदि नरकों में ले जायँगे ।। ३५ ।। इस प्रकार के यमदूतों के वचन तथा भाई-बन्धुओं का रोना सुनकर ऊँचे स्वर से हाहाकार



**काणां पुनः पुनः ॥ ३४ ॥ शीघ्रं प्रचल दुष्टात्मन् यास्यसि त्वं यमालयम् । कुम्भी पाकादिनरकांस्त्वां नयावोऽद्य माचिरम् ॥ ३५ ॥ एवं वाचस्तदा शृण्वन् बन्धूनां रुदितं तथा। उच्चैर्हाहेति विलपंस्ताड्यते यमकिङ्करैः॥३६॥ तयोर्निर्भिन्नहृदयस्तर्जनैर्जातवेपथुः । पथि श्वभिर्भक्ष्यमाण आर्तोऽघंस्वमनुस्मरन्॥ ३७ ॥ क्षुत्तृट्परीतोऽर्कदवानलानिलैः संतप्यमानः पथि तप्तबा-**

कर रोता हुआ वह यमदूतों से पीटा जाता है ।। ३६ ।। उन यमदूतों के डर से उसका हृदय फट जाता है और वह काँपने लग जाता है तथा अपने पापों का स्मरण करता हुआ वह मार्ग में कुत्तों से खाया जाता है ।। ३७ ।। भूख और प्यास से पीड़ित एवं धूप और दावानल की पवन से तपा हुआ प्राणी गरम बालूवाले मार्ग में, जहाँ

बिना मनुष्य का शरीर भी नहीं मिलता है ।। ४६ ।। इसलिए पुत्र को चाहिए कि वह दश दिन तक पिण्डदान करे। हे पक्षिराज गरुड़ ! वह प्रतिदिन का दिया हुआ पिण्ड चार भागों में बँट जाता है ।। ४७ ।। दो भागों से तो पंचभूतात्मक देह पुष्ट होता है ( अर्थात् उस प्राणी के लिए शरीर बनता है ), तीसरा भाग यमदूतों

**यातनां जन्तुर्मानुष्यं लभते न हि ॥ ४६ ॥ अतो दद्यात्सुतः पिण्डान्दिनेषु दशसु द्विज । प्रत्यहं ते विभज्यन्ते चतुर्भागैः खगोत्तम ॥ ४७ ॥ भागद्वयं तु देहस्य पुष्टिदं भूतपञ्चके। तृतीयं यमदूतानां चतुर्थं सोपजीवति ॥ ४८ ॥ अहोरात्रैश्च नवभिः प्रेतः पिण्डमवाप्नुयात् । जन्तुर्निष्पन्नदेहश्च दशमे बलमाप्नुयात् ॥ ४९ ॥ दग्धे देहे पुनर्देहः पिण्डैरुत्पद्यते खग । हस्तमात्रः**

को मिलता है तथा चौथा भाग उस प्रत को मिलता है ।। ४८ ।। इस प्रकार नव दिन पिण्ड पाकर उस प्रेत का शरीर बन जाता है और दशवें पिण्ड से उसमें बल आ जाता है ।। ४९ ।। हे गरुड़ ! शरीर जल जाने पर फिर पिण्डों से एक हाथ भर का शरीर बन जाता है । जिससे मार्ग में शुभ और अशुभ फलों को भोगता

चाहता है परन्तु यमदूतों से बाँधा हुआ वह भूख प्यास से पीड़ित हो रोता है ॥ ४२ ॥ यद्यपि आतुरसमय में दिया हुआ दान और मृत्युस्थान पर पुत्रादिकों से दिये हुए पिण्ड को खाता है तथापि हे गरुड़ ! वह पापी नास्तिक होने से तृप्त नहीं होता है ॥ ४३ ॥ पापियों को पिण्डदान और तिलजल की अंजुली नहीं मिलती हैं इसलिए

स्य वासनाबद्धो देहमिच्छन् यमानुगैः धृतः। पाशेन रुदति क्षुत्तृड्भ्यां परिपीडितः ॥ ४२ ॥ भुक्तपिण्डं सुतैर्दत्तं दानं चातुरकालिकम्। तथापि नास्तिकस्तार्क्ष्य तृप्तिं याति न पातकी ॥ ४३ ॥ पापिनां नोपतिष्ठन्ति दानं श्राद्धं जलाञ्जलिः। अतः क्षुद्व्याकुला यान्ति पिण्डदानभुजोऽपि ते ॥ ४४ ॥ भवन्ति प्रेतरूपास्ते पिण्डदानविवर्जिताः। आकल्पं निर्जनारण्ये भ्रमन्ति बहुदुःखिताः ॥ ४५ ॥ नाभुक्तं क्षीयते कर्म कल्पकोटिशतैरपि। अभुक्त्वा

क्षुधा-तृषा से व्याकुल रहता है ॥ ४४ ॥ जो पिण्डदान से रहित हैं वे प्रेत होकर कल्पभर दुःखित हुए निर्जन वन में घूमते हैं ॥ ४५ ॥ बिना भोगे करोड़ों कल्प में भी कर्म क्षीण नहीं होते हैं। तथा यम-यातना भोगे

की तरह अकेला उस मार्ग में चलता है ॥ ५५ ॥ हे गरुड ! वैतरणी नदी को छोड़कर यममार्ग का विस्तार छियासी हजार योजन है ॥ ५६ ॥ प्रेत प्रतिदिन दो सौ संतालीस योजन रात-दिन में चलता है ॥ ५७ ॥ रास्ते में क्रम से सोलह पुर मिलते हैं, उनको पारकर पापी धर्मराज के स्थान में जाता है ॥ ५८ ॥ सोलह



त्येको गृहीत इव मर्कटः ॥ ५५ ॥ षडशीतिसहस्राणि योजनानां प्रमाणतः । यममार्गस्य विस्तारो विना वैतरणी खग ॥ ५६ ॥ अहन्यहनि वै प्रेतो योजनानां शतद्वयम् । चत्वारिंशत्तथा सप्त दिवारात्रेण गच्छति ॥ ५७ ॥ अतीत्य क्रमशो मार्गे पुराणीमानि षोडश । प्रयाति धर्मराजस्य भवन पातकीजनः ॥ ५८ ॥ सौम्यं सौरिपुरं नगेन्द्रभवनं गन्धर्वशैलागमो क्रौञ्चं क्रूरपुरं विचित्रभवनं बह्वापदं दुःखदम् । नानाक्रन्दपुरं सुतप्तभवनं रौद्रं पयो-

पुरों के ये नाम हैं—१ सौम्य, २ सौरिपुर, ३ नगेन्द्रभवन, ४ गन्धर्वशैल, ५ आगमपुर, ६ क्रौञ्चपुर, ७ क्रूरपुर, ८ विचित्रभवन, ९ बह्वापद, १० दुःखदपुर, ११ नानाक्रन्दनपुर, १२ सुतप्तभवन, १३ रौद्रपुर, १४ पयोवर्षण,

हुआ यमलोक में जाता है ।। ५० ।। पहले दिन जो पिण्ड दिया जाता है उससे मस्तक बनता है, दूसरे पिण्ड से गरदन और कन्धा, तीसरे पिण्ड से हृदय, चौथे से पीठ, पाँचवें से नाभि, छठे से कटि तथा गुप्त स्थान (मल-मूत्र के स्थान) और सातवें पिण्ड से घुटना और सब प्रकार की हड्डियाँ, आठवें तथा नवें पिण्ड से जंघा

पुमान् येन पथि भुंक्ते शुभाशुभम् ॥ ५० ॥ प्रथमेऽहनि यः पिण्डस्तेनमूर्धा प्रजायते । ग्रीवास्कन्धौ द्वितीयेन तृतीयाद्धृदयं भवेत् ॥ ५१ ॥ चतुर्थेन भवेत्पृष्ठं पञ्चमान्नाभिरेव च। षष्ठेन च कटी गुह्यं सप्तमा त् सक्थिनी भवेत्॥ ५२ ॥ जानू पादौ तथा द्वाभ्यां दशमेऽह्नि क्षुधा तृषा ॥ ५३ ॥ पिण्डजं देहमाश्रित्य क्षुधाविष्टस्तृषार्दितः । एकादशं द्वादशं च प्रेतो भुंक्ते दिनद्वयम् ॥ ५४ ॥ त्रयोदशेऽहनि प्रेतो यन्त्रितो यमकिङ्करैः । तस्मिन्मार्गे व्रज-

और पैर उत्पन्न होते हैं और दशवें दिन के पिण्ड से उस शरीर में भूख और प्यास पैदा होती है ।।५१–५३।। इस प्रकार पिण्ड से उत्पन्न शरीर को पाकर भूख-प्यास से व्याकुल उस प्रेत को ग्यारहवें और बारहवें दिन दिया हुआ अन्नादि खाने को मिलता है ।। ५४ ।। तेरहवें दिन यमदूतों से बाँधा हुआ वह प्रेत पकड़े हुए बन्दर

कहता हूँ जिसको सुनकर मेरे भक्त तुम भी कंपायमान हो जाओगे ॥ २ ॥ उस मार्ग में विश्राम करने के लिए वृक्षों की छाया नहीं है और प्राणों की रक्षा के लिए अन्न आदि भी नहीं हैं ॥ ३ ॥ प्यास लगने पर पीने के लिए जल भी

दुःखप्रदं ते कथयाम्यहम् । मम भक्तोऽपि तच्छ्रुत्वा त्वं भविष्यसि कम्पितः ॥ २ ॥ वृक्षच्छाया न तत्रास्ति यत्र विश्रमते नरः । यस्मिन्मार्गे न चान्नाद्यं येन प्राणान् समुद्धरेत् ॥ ३ ॥ जलं न दृश्यते क्वापि तृषितोऽतीव यत् पिबेत् । तपन्ते द्वादशादित्याः प्रलयान्ते यथा खग ॥ ४ ॥ तस्मिन्गच्छति पापात्मा शीतवातेन पीडितः । कण्टकैर्विध्यते क्वापि क्वचित्सर्पैर्महाविषैः ॥ ५ ॥ सिंहैर्व्याघ्रैः श्वभिर्घोरैर्भक्ष्यते क्वापि पापकृत् । वृश्चिकैर्द-

नहीं है । वहाँ प्रलयकाल के समान बारहों सूर्य तपते हैं ॥ ४ ॥ उस मार्ग में ठंढी हवा से दुःखित प्राणी कहीं काँटों से बिंधा हुआ, कहीं साँपों से काटा हुआ चलता है ॥ ५ ॥ कहीं सिंह, व्याघ्र (बाघ) और कुत्तों

१५ शीताढ्य और १६ बहुभीति। इसके आगे धर्मराज का भवन और उससे आगे यमपुर है ॥ ५९ ॥ यम के पाशों से बँधा हुआ वह पापी मार्ग में हाय-हायकर रोता हुआ अपने घर को छोड़कर यमराज के पुर को जाता है ॥ ६० ॥ गरुड़पुराण का पहला अध्याय समाप्त हुआ ॥ १ ॥



**वर्षणं शीताढ्यं बहुभीतिधर्मभवनं याम्यं परं चाग्रतः ॥ ५८ ॥ याम्यपाशैर्धृतः पापी हाहेति प्ररुदन् पथि। स्वगृहं तु परित्यज्य पुरं याम्यमनुव्रजेत् ॥ ६० ॥ इति श्रीसारोद्धारे गरुडपुराणे पापिनामैहिकामुष्मिकदुःखनिरूपणं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥**

**गरुड उवाच॥ कीदृशो यमलोकस्य पन्था भवति दुःखदः। यत्र यान्ति यथा पापास्तन्मे कथय केशव ॥ १ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ यममार्गं महद्-**

गरुड़जी बोले कि हे भगवन् ! यमलोक का कैसा दुःखदायक मार्ग है और उसमें किस प्रकार पापी लोग जाते हैं यह मुझसे कहिए ॥ २ ॥ श्रीभगवान् कहते हैं कि हे गरुड़ ! बहुत दुःखदायक यम का मार्ग तुझसे

में चलना पड़ता है ।। १० ।। कहीं गर्म बालू पर, कहीं तपे हुए ताँबे के पत्रों पर और कहीं धुआँ से भरे मार्ग में अंगारों पर चलना पड़ता है ।। ११ ।। मार्ग में कहीं अंगारे बरसते हैं, कहीं वज्र और शिलाएँ बरसती हैं । कहीं खून की और शस्त्रों की वर्षा होती है तो कहीं गर्म जल बरसता है ।। १२ ।। कहीं खारी कीच की

**जलौकाढ्ये क्वचित्संतप्तकर्दमे ॥ १० ॥ संतप्तवालुकाकीर्णे ध्मातताम्रमये क्वचित् । क्वचिदङ्गारराशौ च महाधूमाकुले क्वचित् ॥ ११ ॥ क्वचिदङ्गारवृष्टिश्च शिलावृष्टिः सवज्रका । रक्तवृष्टिः शस्त्रवृष्टिः क्वचिदुष्णाम्बुवर्षणम् ॥ १२ ॥ क्षारकर्दमवृष्टिश्च महानिम्नानि च क्वचित् । वप्रप्ररोहणं क्वापि कन्दरेषु प्रवेशनम् ॥ १३ ॥ गाढान्धकारस्तत्रास्ति दुःखारोहशिला क्वचित् । पूयशोणितपूर्णाश्च विष्ठापूर्णा ह्रदाः क्वचित् ॥ १४ ॥ मार्गमध्यवहात्युग्रा**

वर्षा होती है, कहीं नीचा रास्ता है, कहीं ऊँचे पर्वत पर चढ़ना पड़ता है और कहीं गुफाओं में जाना पड़ता है ।। १३ ।। वहाँ बहुत गहरा अन्धकार है, कहीं बड़े दुःख से शिला पर चढ़ा जाता है । कहीं पीब, रक्त और विष्ठा से भरे कुण्ड हैं ।। १४ ।। मार्ग में अत्यन्त भयदायक वैतरणी नदी है । वह देखने में दुःखदायक ही नहीं है

से काटा जाता है, कहीं बिच्छुओं से काटा जाता है तथा कही अग्नि से जलता है ॥ ६ ॥ इसके पश्चात् बड़ा भयंकर असिपत्रवन मिलता है जिसकी लम्बाई-चौड़ाई दो हजार योजन की है ॥ ७ ॥ उसमें कौआ, उल्लू, बर्र, गीध, मधुमाखी और मच्छर भरे हैं तथा दावाग्नि लगी हुई है, वहाँ उन तलवार के समान पैने

श्यते क्वापि क्वचिद्दह्यति वह्निना ॥ ६ ॥ ततः क्वचिन्महाघोरमसिपत्रवनं महत्। योजनानां सहस्रे द्वे विस्तारायामतः स्मृतम् ॥ ७ ॥ काकोलूकवट-गृध्रसरघादंशसंकुलम्। सदावाग्नि च तत्पत्रैश्छिन्नभिन्नः प्रजायते ॥ ८ ॥ क्वचित्पतत्यन्धकूपे विकटात्पर्वतात्क्वचित्। गच्छते क्षुरधारासु शंकूनामु-पति क्वचित् ॥ ९ ॥ स्खलत्यन्धरमेत्युग्रे जले निपतति क्वचित्। क्वचित्पङ्के

पत्तों से छिन्न-भिन्न हो जाता है ॥ ८ ॥ रास्ते में कहीं अंधे कुएँ में गिरता है, कहीं भयावह पर्वत से गिरता है, कहीं छुरे की धार के समान कीलों या काँटों पर चलना पड़ता है ॥ ९ ॥ कहीं अन्धकारयुक्त गड्ढे में गिरता है, कहीं जल में गिरता है, कहीं जोंकों से युक्त कीचड़ में फँसता है और कहीं तपे हुई कीचड़

वज्र के समान चोंचवाले गोध और कौओं से घिरी है ॥ १९ ॥ तथा सूस (घड़ियाल), मगर, जोंक, मच्छ और कछुआ आदि जलचर तथा थल में रहनेवाले अन्य मांसभक्षक जीवों से पूर्ण है ॥ २० ॥ उस नदी की धारा में पड़े हुए पापी लोग हा भाई, हा पुत्र, हा तात, इस प्रकार बार बार चिल्लाकर रोते हैं ॥ २१ ॥ जब प्राणी

संकुला घोरैः सूचिवक्त्रैः समन्ततः । वज्रतुण्डैर्महागृध्रैर्वायसैः परिवारिता ॥ १९ ॥ शिशुमारैश्च मकरैर्जलौकैर्मत्स्यकच्छपैः । अन्यैर्जलस्थजीवैश्च पूरिता मांसभेदकैः ॥ २० ॥ पतितास्तत्प्रवाहे च क्रन्दति बहु पापिनः । हा भ्रातः पुत्र तातेति प्रलपन्ति मुहुर्मुहुः ॥ २१ ॥ क्षुधितास्तृषिताः पापाः पिबन्ति किल शोणितम् । सा सरिद्रुधिरापूरं वहन्ती फेनिलं बहु ॥ २२ ॥ महाघोरातिगर्जन्ती दुर्निरीक्ष्या भयावहा । तस्या दर्शनमात्रेण पापाः

को भूख और प्यास लगती है तो रक्त ही पीने को मिलता है। क्योंकि उस नदी में फेनयुक्त रुधिर ही बहता है ॥ २२ ॥ वह बड़े जोर से गर्जती है, उसकी ओर देखा भी नहीं जाता । वह ऐसी भयंकर है कि उसको

किन्तु वह सुनने में भी भयदायक है ।। १५ ।। वह दुर्गम नदी सौ योजन चौड़ी है, उसमें पीब और रक्त बहता है, हड्डियों से बने हुए उसके किनारे हैं तथा मांस और रक्त की उसमें कीच है ।। १६ ।। वह पापियों के लिए अगाध और दुस्तर है । उसमें बाल ही शिवाल हैं, बड़े-बड़े घड़ियालों और सैकड़ों घोर गिद्धादि पक्षियों से

**घोरा वैतरणी नदी । सा दृष्टा दुःखदा किं वा यस्या वार्त्ता भयावहा ॥ १५ ॥ शतयोजनविस्तीर्णा पूयशोणितवाहिनी । अस्थिवृन्दतटा दुर्गा मांसशोणितकर्दमा ॥ १६ ॥ अगाधा दुस्तरा पापैः केशशैवालदुर्गमा । महाग्राहसमाकीर्णा घोरपक्षिशतैर्वृता ॥ १७ ॥ आगतं पापिनं दृष्ट्वा ज्वालाधूमसमाकुला । क्वथते सा नदी तार्क्ष्य कटाहान्तर्घृतं यथा ॥ १८ ॥ कृमिभिः**

व्याप्त है ।। १७ ।। वह नदी आये हुए पापी को देखकर अग्नि की ज्वाला और धुआँ से भरकर ऐसे खौलने लगती है जैसे कड़ाही में घी खौलता है ।। १८ ।। वह नदी सुई के तुल्य मुंहवाले घोर कीड़ों से भरी है तथा

...और काले साँप भरे हैं। उसमें पड़े देखकर ही पापी अचेत हो जाते हैं ॥ २३ ॥ उसमें बहुत से बिच्छू हुओं को बचानेवाला कोई नहीं है ॥ २४ ॥ उस वैतरणी नदी में लाखों भँवर पड़ते हैं, जिससे पापी लोग क्षणमात्र में पाताल में चले जाते हैं और क्षण भर में ही ऊपर आ जाते हैं ॥ २५ ॥ वह नदी पापियों को

स्युर्गतचेतनाः ॥ २३ ॥ बहुवृश्चिकसंकीर्णा सेविता कृष्णपन्नगैः । तन्मध्ये पतितानां च त्राता कोपि न विद्यते ॥ २४ ॥ आवर्तशतसाहस्रैः पाताले यान्ति पापिनः । क्षणं तिष्ठन्ति पाताले क्षणादुपरिवर्तिनः ॥ २५ ॥ पापिनां पतनायैव निर्मिता सा नदी खग । न पारं दृश्यते तस्या दुस्तरा बहुदुःखदा ॥ २६ ॥ एवं बहुविधक्लेशे यममार्गेऽतिदुःखदे । क्रोशन्तश्च रुदन्तश्च दुःखिता यान्ति पापिनः ॥२७॥ पाशेन यन्त्रिताः केचित्कृष्यमाणास्तथांकुशैः । शस्त्राग्रैः

गिराने के लिए ही बनाई गई हैं। उसका पार नहीं दिखाई देता है। वह बहुत दुःखदायक और दुस्तर है ॥ २६ ॥ इस प्रकार अनेक क्लेश और दुःखों से भरे यममार्ग में पापी लोग रोते और चिल्लाते जाते हैं ॥ २७ ॥ किसी को फाँस में बाँधकर, किसी को अंकुशों से खींचकर और किसी को भाला आदि अस्त्रों से छेदकर यमदूत ले

जाते हैं ॥ २८ ॥ तथा किसी के नाक में और किसी कान में रस्सी बाँधकर तथा किसी को काल की फाँसी में बाँधकर खींचते हैं और किसी को कौए ही चोंच से घसीटते हैं ॥ २९ ॥ यमदूत किसी-किसी के गले, हाथ, पैर और पीठ में संकल बाँधकर और उनपर लोहा लादकर मार्ग में ले जाते हैं ॥ ३० ॥ तथा यमदूत भयंकर

पृष्ठतः प्रोतैर्नीयमानाश्च पापिनः ॥ २८ ॥ नासाग्रपाशकृष्टाश्च कर्णपाशैस्तथापरे । कालपाशैः कृष्यमाणाः काकैः कृष्यास्तथापरे ॥ २९ ॥ ग्रीवाबाहुषु पादेषु बद्धाः पृष्ठे च शृंखलैः । अयोभारचयं केचिद्वहन्तः पथि यान्ति ये ॥ ३० ॥ यमदूतैर्महाघोरैस्ताड्यमानाश्च मुद्गरैः वमन्तो रुधिरं वक्त्रात्तदेवाश्नन्ति ते पुनः ॥ ३१ ॥ शोचन्ते स्वानि कर्माणि ग्लानिं गच्छन्ति जन्तवः । अतीवदुःखसंपन्नाः प्रयान्ति यममन्दिरम् ॥ ३२ ॥ तथापि स व्रजन्मार्गे

मुद्गरों से मारते हैं जिससे मुँह से खून गिरने लगता है । उसी खून को वे पापी पुनः खाते हैं ॥ ३१ ॥ और अपने किये हुए कर्मों को सोचकर बहुत ग्लानि करते हैं और अत्यन्त दुःख भोगते हुए यमलोक को जाते हैं ॥ ३२ ॥ तथापि वे मूढ़ रास्ते में चलते हुए हे पुत्र, हे पौत्र, ऐसा कहते और हाय-हायकर रोते हैं तथा बहुत दुःखी

इसलिए हे जीव ! जैसा तूने किया है वैसा फल भोग ॥ ३७ ॥ न तो अन्न आदि नित्यदान किया, न गौओं के लिए तृण आदि ही दिया; न वेद और शास्त्र के वचनों का प्रमाण ही माना, न पुराण सुने और न विद्वान् की पूजा ही की इसलिए हे जीव ! जैसा तूने किया है वैसा फल भोग ॥ ३८ ॥ न तो अपने स्वामी के हितकारक

**जलाशयो नैव कृतो हि निर्जले मनुष्यहेतोः पशुपक्षिहेतवे। गो विप्रवृत्त्यर्थमकारि नाण्वपि देहिन् कचिन्निस्तर यत्त्वया कृतम् ॥ ३७ ॥ न नित्यदानं न गवाह्निकं कृतं न वेदशास्त्रार्थवचः प्रमाणितम्। श्रुतं पुराणं न च पूजितो ज्ञो देहिन् कचिन्निस्तर यत्त्वया कृतम ॥ ३८ ॥ भर्तुर्मया नैव कृतं हितं वचः पतिव्रतं नैव कदापि पालितम्। न गौरवं क्वापि कृतं गुरूचितं देहिन् कचिन्निस्तर यत्त्वया कृतम् ॥ ३९ ॥ न धर्मबुद्ध्या पतिरेव सेवितो**

वचनों का पालन किया और न स्वामी के व्रत का ही पालन किया। न गुरु के योग्य उनका गौरव ही किया इसलिए हे जीव ! जैसा तूने किया है वैसा फल भोग ॥ ३९ ॥ न तो धर्मबुद्धि से पति की सेवा की, न पति के मरने पर उनके साथ अग्नि में सती ही हुई और न विधवा होकर तप ही किया इसलिए हे जीव !

होते हैं ।। ३३ ।। और कहते हैं कि बड़े भारी पुण्य से तो मनुष्य का जन्म मिलता है, उसको पाकर भी धर्म नहीं किया, यह मैंने क्या किया ।। ३४ ।। मैंने दान नहीं दिया, होमं नहीं किया, न तप ही किया और न देवताओं की पूजा ही की, न विधिपूर्वक तीर्थों की सेवा ही की है। हे जीव ! जैसा तूने किया है वैसा फल भोग ।। ३५ ।।

पुत्र पौत्र इति ब्रुवन् । हाहेति प्ररुदन्नित्यमनुतप्यति मन्दधीः ॥ ३३ ॥ महता पुण्ययोगेन मानुषं जन्म लभ्यते। तत्प्राप्य न कृतो धर्मः कीदृशं हि मया कृतम् ॥ ३४ ॥ मया न दत्तं न हुतं हुताशने तपो न तप्तं त्रिदशा न पूजिताः । न तीर्थसेवा विहिता विधानतो देहिन् क्वचिन्निस्तर यत्त्वया कृतम् ॥ ३५ ॥ न पूजिता विप्रगणाः सुरापगा न चाश्रिताः सत्पुरुषा न सेविताः । परोपकारो न कृतः कदाचन देहिन् क्वचिन्निस्तर यत्त्वया कृतम् ॥ ३६ ॥

हे जीव ! तूने न तो ब्राह्मणों की पूजा, न गंगाजी का आश्रय लिया, न सत्पुरुषों की सेवा की, न कभी परोपकार ही किया इसलिए जैसा तूने किया है वैसा फल भोग ।। ३६ ।। निर्जल देश में मनुष्य और पक्षियों के लिए तूने तालाब आदि जलाशय नहीं बनवाया तथा ब्राह्मण और गौओं के लिए भी कुछ जीविका नहीं दी

है ॥ ४४ ॥ यमदूतों के द्वारा उसको वहाँ विश्राम कराया जाता है । वह दुःखित हो वहाँ स्त्री और पुत्र आदि के सुख का स्मरण करता है ॥ ४५ ॥ और धन तथा नौकर आदि सबको सोचता है तब वहाँ के यमदूत कहते हैं कि तेरा धन, पुत्र, स्त्री, मित्र और कुटुम्बी भाई कहाँ हैं । हे मूढ़ ! अपने किये कर्मों का फल भोगते हुए

**प्रेतानां च गणो महान् । पुष्पभद्रा नदी तत्र न्यग्रोधः प्रियदर्शनः ॥४४॥ पुरे तत्र स विश्रामं प्राप्यते यमकिङ्करैः । दारपुत्रादिकं सौख्यं स्मरते तत्र दुःखितः ॥ ४५ ॥ धनानि भृत्यमात्राणि सर्वं शोचति वै यदा । तदा प्रेतांस्तु तत्रत्याः किंकराश्चेदमब्रुवन् ॥ ४६ ॥ क्व धनं क्व सुता जाया क्व सुहृत्क्व च बान्धवाः । स्वकर्मोपार्जितं भोक्ता मूढ याहि चिरं पथि ॥ ४७ ॥ जानासि सम्बलबलं बलमध्वगानां नो सम्बलाय यतसे परलोकपान्थ । गन्तव्य-**

बहुत दिन तक इसी मार्ग में चल ॥ ४६-४७ ॥ हे परलोक के बटोही ! तू राहगीरों के पाथेय (रास्ते में काम आनेवाले पदार्थ ) के बल को नहीं जानता है जिसके बल से रास्ता कटता है और उसी पाथेय के लिए यत्न करता है ? अथवा तू यम का बल और साथ में चलनेवाले हमारे बल को नहीं जानता है और विना

जैसा तूने किया है वैसा फल भोग ॥ ४० ॥ महीने-महीने के व्रतों से तथा चान्द्रायण व्रत के विस्तारसहित नियमों से मैंने शरीर को नहीं सुखाया । अतः पूर्वजन्म के कुकर्मों से मुझे यह दुःखदायक स्त्री का शरीर मिला है ॥ ४१ ॥ इस प्रकार बहुत-सा विलापकर पूर्वजन्म का स्मरण करता हुआ यह कहता जाता है कि मेरा मनुष्यपना

वह्निप्रवेशो न कृतो मृते पतौ । वैधव्यमासाद्य तपो न सेवितं देहिन् क्व चिन्नि-स्तर यत्त्वया कृतम् ॥ ४० ॥ मासोपवासैर्न विशोषितं मया चान्द्रायणैर्वा नियमैः सविस्तरैः । नारीशरीरं बहुदुःखभाजनं लब्धं मया पूर्वकृतैर्विकर्मभिः ॥ ४१ ॥ एवं विलप्य बहुशः संस्मरन्पूर्वदैहिकम् । मानुषत्वं मल कुत इति क्रोशन् प्रसर्पति ॥ ४२ ॥ दशसप्तदिनान्येको वायुवेगेन गच्छति । अष्टादशे दिने तार्क्ष्य प्रेतः सौम्यपुरं व्रजेत् ॥ ४३ ॥ तस्मिन्पुरवरे रम्ये

कहाँ गया ॥ ४२ ॥ वह अकेला सत्रह दिन तक वायु के वेग से चलकर हे गरुड़ ! अठारहवें दिन सौम्यपुर में पहुँचता है ॥ ४३ ॥ उस पुर में बहुत से प्रेत रहते हैं । वहाँ पुष्पभद्रा नदी और प्रियदर्शी बरगद का वृक्ष

हुआ वह विश्राम करना चाहता है ।। ५२ ।। यहाँ त्रिपाक्षिक दिये हुए पिण्ड और जल को खा-पीकर आगे चलता है ।। ५३ ।। फिर शीघ्र ही नगेन्द्रभवन नामक पुर में जाता है जहाँ भयानक वनों को देखकर दुःखित हो रोता है ।। ५४ ।। तथा निर्दयी यमदूतों से खींचा हुआ वह बार-बार रोता है । दो महीने बीतने पर द्वितीय

**कुरुते मतिम् ॥ ५२ ॥ उदकं चान्नसंयुक्तं भुङ्क्ते तत्र पुरे गतः । त्रैपाक्षिके वै यद्दत्तं स तत्पुरमतिक्रमेत् ॥ ५३ ॥ ततो नगेन्द्रभवनं प्रेतो याति त्वरान्वितः । वनानि तत्र रौद्राणि दृष्ट्वा क्रन्दति दुःखितः ॥ ५४ ॥ निर्घृणैः कृष्यमाणस्तु रुदते च पुनः पुनः । मासद्वयावसाने तु तत्परं व्यथितो व्रजेत् ॥ ५५ ॥ भुक्त्वा पिण्डं जलं वस्त्रं दत्तं यद्बान्धवैरिह । कृष्यमाणः पुनः पाशैर्नीयतेऽग्रे च किङ्करैः ॥ ५६ ॥ मासे तृतीये सम्प्राप्ते प्राप्य गन्धर्वपत्तनम् ।**

मास के पुत्रादिदत्त जल-पिण्ड को खाकर यमदूतों से खींचा हुआ दुःख से आगे चलता है ।। ५५-५६ ।। तीसरे महीने में गन्धर्वपुर में पहुँचता है । वहाँ तृतीय मासिक पिण्ड को खाकर आगे चलता

यातना के यमराज के पास चलने का यत्न करता है ? जहाँ तुम जाओगे वहाँ का मार्ग तुम्हारे लिए निश्चित ही है उसमें उलट-फेर नहीं हो सकता ॥ ४८ ॥ हे मनुष्य ! उस विख्यात मार्ग को तूने नहीं सुना जिसको बालक-वृद्ध सब ही जानते हैं । क्या ब्राह्मणों से तुमने पुराणों के वचन नहीं सुने हैं ? ॥ ४९ ॥ ऐसा कहकर

मस्ति तव निश्चितमेव तेन मार्गेण यत्र भवतः क्रयविक्रयौ हि ॥ ४८ ॥ आबालख्यातमार्गोऽयं नैव मर्त्य श्रुतस्त्वया । पुराणसंभवं वाक्यं किं द्विजेभ्योऽपि न श्रुतम् ॥ ४९ ॥ एवमुक्तस्ततो दूतैस्ताड्यमानश्च मुद्गरैः । निपतन्नुत्पतन्धावन् पाशैराकृष्यते बलात् ॥ ५० ॥ अत्र दत्तं सुतैः पौत्रैः स्नेहाद्वा कृपयाथवा । मासिकं पिण्डमश्नाति ततः सौरिपुरं व्रजेत् ॥ ५१ ॥ तत्र नाम्नास्ति राजा वै जंगमः कालरूपधृक् । तं दृष्ट्वा भयभीतोऽसौ विश्रामे

यमदूत उसे मोंगरों से मारते हैं तथा गिरते-पड़ते और भागते हुए उस प्राणी को रस्सियों से बाँधकर खींचते हैं ॥ ५० ॥ यहाँ पुत्र या पौत्रों में स्नेहपूर्वक या कृपापूर्वक दिये हुए मासिक पिण्ड को खाकर फिर सौरिपुर को जाता है ॥ ५१ ॥ वहाँ काल का रूप धारण करनेवाला जंगम नाम का राजा है । उसको देखकर डरा

उस पुर को छोड़कर यमदूतों से सताया हुआ ।। ६१-६२ ।। चित्रभवन नामक पुर में जाता है जहाँ यम का छोटा भाई विचित्र नामक राजा राज्य करता है ।। ६३ ।। उस भीमकाय राजा को देखकर जब डर से भागता है तब उसके सामने मल्लाह आकर यह कहते हैं कि ।। ६४ ।। हम लोग तुमको महानदी वैतरणी से पार उतारने के

**स्थितः ॥ ६१ ॥ मुहूर्तार्धन्तुविश्रम्य कम्पमानः सुदुःखितः । तत्पुरं तु परित्यज्य तर्जितो यमकिंकरैः ॥ ६२ ॥ प्रयाति चित्रभवनं विचित्रो नाम पार्थिवः । यमस्यैवानुजो भ्राता यत्र राज्यं प्रशास्ति हि ॥ ६३ ॥ तं विलोक्य महाकायं यदा भीतः पलायते । तदा संमुख आगत्य कैवर्ता इदमब्रुवन् ॥ ६४ ॥ वयं ते तर्तुकामाय महावैतरणीं नदीम् । नावमादाय सम्प्राप्ता यदि ते पुण्यमीदृशम् ॥ ६५ ॥ दानं वितरणं प्रोक्तं मुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः । इयं सा तीर्यते यस्मात्तस्माद्वैतरणी स्मृता ॥ ६६ ॥ यदि त्वया प्रदत्ता गौस्तदा**

लिए नाव लेकर यहाँ आये हैं, यदि इस लायक तुम्हारा पुण्य है तो (आओ इस पर बैठ लो) ॥ ६५ ॥ तत्त्वदर्शी मुनियों ने दान को वितरण कहा है उसी से यह तरी जाती है इसलिए इसका नाम वैतरणी है ॥६६॥ यदि तुमने

है ।। ५७ ।। चौथे महीने में शैलागमपुर में पहुँचता है जहाँ प्रेत के ऊपर बहुत से पत्थर बरसते हैं ।। ५८ ।। वहाँ चौथे महीने के पिंड को खाकर कुछ सुखी होता है। फिर पाँचवें महीने में क्रौञ्चपुर को जाता है ।। ५९ ।। वहाँ

तृतीयमासिकं पिण्डं तत्र भुक्त्वा प्रसर्पति ॥ ५७ ॥ शैलागमं चतुर्थे च मासि प्राप्नोति वै पुरम्। पाषाणास्तत्र वर्षन्ति प्रेतस्योपरि भूरिशः ॥ ५८ ॥ चतुर्थमासिकं पिण्डं भुक्त्वा किंचित्सुखी भवेत्। ततो याति पुरं प्रेतः क्रौञ्चं मासेऽथ पञ्चमे ॥ ५९ ॥ हस्तदत्तं तदा भुङ्क्ते प्रेतः क्रौञ्चपुरे स्थितः। यत्पञ्चमासिकं पिण्डं भुक्त्वा क्रूरपुरं व्रजेत् ॥ ६० ॥ सार्धैकैः पञ्चभिर्मासैर्न्यूनषाण्मासिकं व्रजेत्। तत्र दत्तेन पिण्डेन घटेनाप्यायितः

पुत्रादि के हाथ से दिये हुए पाँचवें महीने के पिण्ड को खाकर क्रूरपुर को जाता है ।। ६० ।। वहाँ साढ़े पाँच महीने में दिये हुए न्यून षाण्मासिक पिण्ड को खाकर और आधे मुहूर्त तक विश्राम कर काँपता हुआ दुःख से

छोड़कर आकाशमार्ग में चलता हुआ वह दुःखदपुर में जाता है। हे पक्षिराज गरुड़! वहाँ वह बहुत दुःख पाता है ॥ ७२ ॥ आठवें महीने का दिया हुआ पिण्ड खाकर चलता हुआ वह प्रेत नवें महीने के अन्त में नानाक्रन्दपुर को जाता है ॥ ७३ ॥ वहाँ अनेक प्रकार के आक्रन्दगणों को रोते-चिल्लाते देखकर स्वयं भी

तत्पुरं तु व्यतिक्रम्य दुःखदं पुरमृच्छति। महद्दुःखमवाप्नोति खे गच्छन् खेचरेश्वर ॥ ७२ ॥ मास्यष्टमे प्रदत्तं यत्पिण्डं भुक्त्वा प्रसर्पति। नवमे मासि सम्पूर्णे नानाक्रन्दपुरं व्रजेत् ॥ ७३ ॥ नानाक्रन्दगणान् दृष्ट्वा क्रन्दमानान् सुदारुणान्। स्वयं च शून्यहृदयः समाक्रन्दति दुःखितः ॥ ७४ ॥ विहाय तत्पुरं प्रेतस्तर्जितो यमकिङ्करैः। सुतप्तभवनं गच्छेद्दशमे मासि कृच्छ्रतः ॥ ७५ ॥ पिण्डदानं जलं तत्र भुक्त्वापि न सुखी भवेत्। मासि

शून्यहृदय हो दुःख से रोने लगता है ॥ ७४ ॥ ( वहाँ भी नवम मासिक पिण्ड खाकर ) यमदूतों से ताड़ित हुआ उस पुर को छोड़कर बड़े कष्ट से दशवें महीने में सुतप्तभवन को जाता है ॥ ७५ ॥ वहाँ पुत्रादि से दिया हुआ जल पीकर और पिण्ड खाकर भी सुखी नहीं होता है और ग्यारहवें महीने के अन्त में रौद्रपुर को

गोदान दिया है तो यह नाव तुम्हारे समीप आवेगी अन्यथा नहीं। ऐसा मल्लाहों का वचन सुनकर पापी हा दैव ! ऐसा कहता है ।। ६७ ।। उस पापी को देखकर नदी उबलती है जिसे देखकर वह चिल्लाता है और दान न देने के कारण वह पापी उसमें डूब जाता है ।। ६८ ।। तब आकाश में स्थित यमदूत उसके मुंह में काँटा ( कटिया )

नौरुपसर्पति। नान्यथेति वचस्तेषां श्रुत्वा हा दैव भाषते ॥ ६७ ॥ तं दृष्ट्वा क्कथते सा तु तां दृष्ट्वा सोतिक्रन्दते। अदत्तदानः पापात्मा तस्यामेव निमज्जति ॥ ६८ ॥ तन्मुखे कण्टकं दत्त्वा दूतैराकाशसंस्थितैः। बडिशेन यथा मत्स्यस्तथा पारं प्रणीयते ॥ ६९ ॥ षाण्मासिकं च यत्पिण्डं तत्र भुक्त्वा प्रसर्पति। मार्गे स विलपन् याति बुभुक्षापीडितो ह्यलम् ॥ ७० ॥ सप्तमे मासि संप्राप्ते पुरं बह्वापदं व्रजेत्। तत्र भुंक्ते प्रदत्तं यत्सप्तमे मासि पुत्रकैः ॥ ७१ ॥

देकर उस नदी के पार ऐसे खींच लेते हैं जैसे बंसी में फँसी मछली को खींचते हैं ।। ६९ ।। वहाँ नदी के पार छठे महीने के पिण्ड को खाकर रोता हुआ भूख से पीड़ित हो आगे चलता है ।। ७० ।। सातवें महीने में बह्वापदपुर में पहुँचता है और वहाँ पुत्रादि का दिया हुआ सप्तम मासिक पिण्ड खाकर ।। ७१ ।। उस पुर को

कहते हैं कि तेरा ऐसा पुण्य कहाँ है जो दुःख दूर करे। वहाँ वार्षिक पिण्ड खाकर उसे कुछ धैर्य होता है

॥ ८१ ॥ फिर वर्ष के अन्त में यमलोक के पास बहुभीतिपुर में आकर हस्तमात्र शरीर को छोड़ देता है
॥ ८२ ॥ और कर्म भोगने के लिए वायुरूप वह आकाशचारी अंगुष्ठमात्र यातना के शरीर को पाकर यमदूतों

**वदन्त्यत्र किं ते पुण्यं हि तादृशम्। भुक्त्वा च वार्षिकं पिण्डं धैर्यमालम्बते पुनः ॥ ८१ ॥ ततः संवत्सरस्यान्ते प्रत्यासन्ने यमालये। बहुभीतिपुरे गत्वा हस्तमात्रं समुत्सृजेत् ॥ ८२ ॥ अंगुष्ठमात्रो वायुश्च कर्मभोगाय खेचरः। यातनादेहमासाद्य सह याम्यैः प्रयाति च ॥ ८३ ॥ और्ध्वदैहिकदानानि यैर्न दत्तानि काश्यप। एवं कष्टेन ते यान्ति गृहीता दृढबन्धनैः ॥ ८४ ॥ धर्मराजपुरे सन्ति चतुर्द्वाराणि खेचर। यत्रायं दक्षिणद्वारमार्गस्ते**

के साथ जाता है ॥ ८३ ॥ हे गरुड़ ! जिसने अन्त समय में और्ध्वदैहिक दान नहीं दिया है वही इस प्रकार दृढ़ बन्धनों से बँधा हुआ कष्ट से जाता है ( और जिसने अन्त समय में और्ध्वदैहिक दान दिया है वह सुखपूर्वक जाता है ) ॥ ८४ ॥ हे खेचर गरुड़ ! धर्मराजपुर के चार दरवाजे हैं। उनमें से दक्षिण द्वार का मार्ग

जाता है ॥ ७६ ॥ वहाँ ग्यारहवें महीने का पुत्रादि से दिया हुआ पिण्ड खाकर साढ़े ग्यारह महीने में पयोवर्षणपुर को जाता है ॥ ७७ ॥ जहाँ कि प्रेतों को दुःखित करने के लिए मेह बरसा करता है। वहाँ पुत्रादि से दिये हुए न्यूनाब्दिक पिण्ड को दुःखित हो खाता है ॥ ७८ ॥ वहाँ से चलकर पूरा वर्ष होने पर शीताढ्य नगर में

**चैकादशे पूर्णे पुरं रौद्रं स गच्छति ॥ ७६ ॥ दशैकमासिकं तत्र भुंक्ते दत्तं सुतादिभिः। सार्द्धे चैकादशे मासि पयोवर्षणमृच्छति ॥ ७७ ॥ मेघास्तत्र प्रवर्षन्ति प्रेतानां दुःखदायकाः। न्यूनाब्दिकं च यच्छ्राद्धं तत्र भुंक्ते स दुःखितः ॥ ७८ ॥ सम्पूर्णे तु ततो वर्षे शीताढ्यं नगरं व्रजेत्। हिमाच्छतगुणं तत्र महाशीतं पतत्यपि ॥ ७९ ॥ शीतार्तः क्षुधितः सोऽपि वीक्षते हि दिशो दश। तिष्ठते बान्धवः कोऽपि यो मे दुःखं व्यपोहति ॥ ८० ॥ किङ्करास्ते**

पहुँचता है जहाँ कि हिमालय से भी सौगुनी ठंडक पड़ती है ॥ ७९ ॥ शीत से दुःखी, भूखों मरता हुआ वह दशों दिशाओं में देखता है कि यहाँ मेरा कोई बन्धु भी है कि जो मेरा दुःख दूर करे ॥ ८० ॥ तब यमदूत

अन्त तक का वृत्तान्त कहता हूँ सुनिए। नरक के वर्णनमात्र से तुम कम्पित हो जाओगें ॥ २ ॥ हे कश्यप के पुत्र ! बहुभीतिपुर के आगें चवालीस योजन लम्बा-चौड़ा बड़ा भारी धर्मराज का पुर है ॥ ३ ॥ वहाँ हर समय हाहाकार मचा रहता है जिसे देख पापी चिल्लाने लगता है। उसका रुदन सुनकर यमपुर में रहनेवाले वे सब लोग

कम्पितः ॥ २ ॥ चत्वारिंशद्योजनानि चतुर्युक्तानि काश्यप। बहुभीतिपुरादग्रे धर्मराजपुरं महत् ॥ ३ ॥ हाहाकारसमायुक्तं दृष्ट्वा क्रन्दति पातकी। तत्क्रन्दितं समाकर्ण्य यमस्य पुरचारिणः ॥ ४ ॥ गत्वा च तत्र ते सर्वे प्रतीहारं वदन्ति हि। धर्मध्वजः प्रतीहारस्तत्र तिष्ठति सर्वदा ॥ ५ ॥ स गत्वा चित्रगुप्ताय ब्रूते तस्य शुभाशुभम्। ततस्तं चित्रगुप्तोऽपि धर्मराजं निवेदयेत् ॥ ६ ॥ नास्तिका ये नरास्तार्क्ष्य महापापरताः सदा। तांश्च सर्वान् यथायोग्यं

जाकर द्वारपाल से कहते हैं। वहाँ धर्मध्वज नामक द्वारपाल सदा रहता है ॥ ४-५ ॥ वह चित्रगुप्त के पास जाकर उस प्रेत के सब शुभाशुभ कह देता है। तदनन्तर चित्रगुप्त धर्मराज से उसे निवेदन कर देता है ॥ ६ ॥ हे गरुड़ !

तुमसे कहा गया है ।। ८५ ।। इस महाभयानक मार्ग में भूख, प्यास और श्रम से पीड़ित हो जैसे प्राणी जाते हैं वह तुमसे कह दिया, फिर और क्या पूछना चाहते हो ।। ८६ ।। दूसरा अध्याय समाप्त हुआ ।। २ ।।



परिकीर्तितः ॥ ८५ ॥ अस्मिन्पथि महाघोरे क्षुत्तृषाश्रमपीडिताः । यथा यान्ति तथा प्रोक्तं किं भूयः श्रोतुमिच्छसि ॥ ८६ ॥ इति श्रीगरुडपुराणे सारोद्धारे यममार्गनिरूपणं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

गरुड उवाच ॥ यममार्गमतिक्रम्य गत्वा पापी यमालये । कीदृशीं यातनां भुंक्ते तन्मे कथय केशव ॥ १ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ आद्यन्तं च प्रवक्ष्यामि शृणुष्व विनतात्मज । कथ्यमानेऽपि नरके त्वं भविष्यसि

गरुड़जी कहते हैं कि हे भगवन् ! यम के मार्ग को लाँघकर पापी यमलोक में जाकर कैसी-कैसी यातनाएँ भोगता है वह मुझसे कहिए ।। १ ।। श्रीभगवान् कहते हैं कि हे विनता के पुत्र ! इस यमयातनाओं का आदि से

धर्मराज के दूत मनुष्यों के वाणी, मन और शरीर से किये हुए शुभ-अशुभ कर्मों को यथार्थ रूप से कह देते हैं ॥ १२ ॥ मनुष्य और देवताओं के अधिकारी उन सत्यवादी श्रवणों में ऐसी शक्ति है कि वे मनुष्यों के सब कर्म कह देते हैं ॥ १३ ॥ व्रत, दान और सत्यवाणी से जो मनुष्य उनको संतुष्ट करता है, उसके लिए वे सौम्य

**शुभाशुभम्। मनोवाक्कायजं कर्म सर्वं जल्पन्ति तत्त्वतः ॥ १२ ॥ एवं तेषां शक्तिरस्ति मर्त्यामर्त्याधिकारिणाम्। कथयन्ति नृणां कर्म श्रवणाः सत्यवादिनः ॥ १३ ॥ व्रतैर्दानैश्च सत्योक्त्या यस्तोषयति तान्नरः। भवन्ति तस्य ते सौम्याः स्वर्गमोक्षप्रदायिनः ॥ १४ ॥ पापिनां पापकर्माणि ज्ञात्वा ते सत्यवादिनः। धर्मराजपुरःप्रोक्ता जायन्ते दुःखदायिनः ॥ १५ ॥ आदित्यचन्द्रावनिलोऽनलश्च द्यौर्भूमिरापो हृदयं यमश्च। अहश्च रात्रिश्च**

पुरुष स्वर्ग और मोक्ष के देनेवाले होते हैं ॥ १४ ॥ वे सत्यवादी श्रवण पापियों के कर्मों को जानकर धर्मराज के सामने कह देने से दुःखदायी हो जाते हैं ॥ १५ ॥ सूर्य, चन्द्रमा, पवन, अग्नि, आकाश, पृथ्वी, जल, हृदय,

जो मनुष्य नास्तिक और पापी हैं उन सबको धर्मराज भली भाँति जानते हैं ॥ ७ ॥ तो भी चित्रगुप्त से उसके पापों को पूछते हैं। सब कुछ जानते हुए भी चित्रगुप्त श्रवणों से पूछते हैं ॥ ८ ॥ श्रवण ब्रह्मा के पुत्र हैं। वे स्वर्ग, पृथ्वीलोक और पाताल तक घूमा करते हैं। उनको दूर ही से सुनने का

**सम्यग्जानाति धर्मराट् ॥ ७ ॥ तथापि चित्रगुप्ताय तेषां पापं स पृच्छति। चित्रगुप्तोपि सर्वज्ञः श्रवणान् परिपृच्छति ॥ ८ ॥ श्रवणा ब्रह्मणः पुत्राः स्वर्भूपातालचारिणः। दूरश्रवणविज्ञाना दूरदर्शनचक्षुषः ॥ ९ ॥ तेषां पत्न्यस्तथाभूताः श्रवण्यः पृथगाह्वयाः। स्त्रीणां विचेष्टितं सर्वं ता विजानन्ति तत्त्वतः ॥ १० ॥ नरैः प्रच्छन्नप्रत्यक्षं यत्प्रोक्तं च कृतं च यत्। सर्वमावेदयन्त्येव चित्रगुप्ताय ते च ताः ॥ ११ ॥ चारास्ते धर्मराजस्य मनुष्याणां**

ज्ञान है और दूर से ही देखनेवाले उनके नेत्र हैं ॥ ९ ॥ उन श्रवणों की स्त्रियाँ भी उन्हीं के समान हैं। वे अलग-अलग नाम की श्रवणी हैं। वे सब स्त्रियों की चेष्टाओं को जानती हैं ॥ १० ॥ वे पुरुष और स्त्रियाँ स्त्री-पुरुषों के प्रकट और गुप्त किये हुए कर्म और वाक्यों को चित्रगुप्त से बता देते हैं ॥ ११ ॥ वे

शरीर है तथा बावड़ी (बावली) के समान नेत्र हैं, मुख में भयंकर दाढ़ हैं, लाल आँखें हैं और लम्बी उनकी नाक है ॥ २१ ॥ तथा चित्रगुप्त भी मृत्यु और ज्वर आदि से युक्त बड़ा भयंकर है, उसके पास यम के तुल्य सब दूत गर्जा करते हैं ॥ २२ ॥ उसको देखकर डरा हुआ पापी हाहाकार करता है तथा दान न देने से वह

**विस्तारं वापीतुल्यविलोचनम् । दंष्ट्राकरालवदनं रक्ताक्षं दीर्घनासिकम् ॥ २१ ॥ मृत्युज्वरादिभिर्युक्तश्चित्रगुप्तोऽपि भीषणः । सर्वे दूताश्च गर्जन्ति यमतुल्यास्तदन्तिके ॥ २२ ॥ तं दृष्ट्वा भयभीतस्तु हाहेति वदते खलः । अदत्तदानः पापात्मा कम्पते क्रन्दते पुनः ॥ २३ ॥ ततो वदन्ति तान्सर्वान् क्रन्दमानाश्च पापिनः । शोचन्तः स्वानिकर्माणि चित्रगुप्तो यमाज्ञया ॥ २४ ॥ भो भोः पापा दुराचारा अहंकारप्रदूषिताः । किमर्थमर्जितं पापं**

पापातमा बार-बार काँपता और रोता है ॥ २३ ॥ तदनन्तर अपने कर्मों को सोचते हुए तथा रोते-चिल्लाते हुए उन पापियों को चित्रगुप्त यम की आज्ञा सुनाते हैं ॥ २४ ॥ कि हे दुराचारियो; पापियो ! तुमने अहंकार



यम, दिन, रात्रि, दोनों सन्ध्याएँ और धर्म ये सब मनुष्य के वृत्तान्त को जानते हैं ॥ १६ ॥ तथा धर्मराज, चित्रगुप्त, श्रवण और सूर्य आदिक शरीर में टिके हुए सब पाप और पुण्य को जानते हैं ॥ १७ ॥ इस प्रकार यमराज पापियों के पाप का अच्छे प्रकार निश्चय करके उनको बुलाकर अपना भयंकर रूप दिखाते हैं ॥ १८ ॥

**उभे च सन्ध्ये धर्मश्च जानाति नरस्य वृत्तम् ॥ १६ ॥ धर्मराजश्चित्रगुप्तः श्रवणा भास्करादयः । कायस्थं तत्र पश्यन्ति पापं पुण्यं च सर्वशः ॥ १७ ॥ एवं सुनिश्चयं कृत्वा पापिनां पातकं यमः । आहूय तान्निजं रूपं दर्शयत्यति-भीषणम् ॥ १८ ॥ पापिष्ठास्ते प्रपश्यन्ति यमरूपं भयंकरम् । दण्डहस्तं महाकायं महिषोपरि संस्थितम् ॥ १९ ॥ प्रलयाम्बुदनिर्घोषं कज्जलाचल-सन्निभम् । विद्युत्प्रभायुधैर्भीमं द्वात्रिंशद्भुजसंयुतम् ॥ २० ॥ योजनत्रय-**

वे पापी लोग दण्ड हाथ में लिये, बड़ी कायवाले और भैंसे पर चढ़े हुए यमराज के भयंकर रूप को देखते हैं ॥ १९ ॥ तथा वे प्रलय के मेघों के समान गर्जनेवाले, काले पहाड़ के समान बड़े शरीरवाले, बिजली की सी कान्तिवाले, भयंकर और बत्तीस भुजावाले हैं ॥ २० ॥ तीन योजन (१२ कोस) लम्बा-चौड़ा उनका



से दूषित हो विना विचारे किसलिए यह पापकर्म संचित किया है ? ॥ २५ ॥ हे मूढ़ मनुष्यों ! काम-क्रोध से और पापियों की संगति से उत्पन्न, दुःखदायक पाप को किसलिए संचित किया है ? ॥ २६ ॥ तुमने हर्षित होकर जैसे पहले पाप किये हैं वैसे ही यातना भी भोगो । इस समय मुंह क्यों मोड़ते हो ॥ २७ ॥ तुम लोगों

**युष्माभिरविवेकिभिः ॥ २५ ॥ कामक्रोधाद्युदुत्पन्नं संगमेन च पापिनाम् । तत्पापं दुःखदं मूढाः किमर्थं चरितं जनाः ॥ २६ ॥ कृतवन्तः पुरा यूयं पापान्यत्यन्तहर्षिताः । तथैव यातना भोग्याः किमिदानीं पराङ्मुखाः ॥ २७ ॥ कृतानि यानि पापानि युष्माभिः सुबहून्यपि । तानि पापानि दुःखस्य कारणं न च वञ्चना ॥ २८ ॥ मूर्खेऽपि पण्डिते वापि दरिद्रे वा श्रियान्विते । सबले निर्बले वापि समवर्ती यमः स्मृतः ॥ २९ ॥ चित्रगुप्त-**

ने जो बहुत से पाप किये हैं वे ही पाप दुःख के कारण हैं। यह छल नहीं है ॥ २८ ॥ यमराजजी मूर्ख-पण्डित, दरिद्री-धनवान् और निर्बल-सबल सबसे सम वर्ताव करते हैं ॥ २९ ॥ चित्रगुप्त की ये बातें सुनकर पापी

लोग अपने कर्मों का विचारकर चुप हो निश्चल बैठ जाते हैं ॥ ३० ॥ चोर के समान निश्चल बैठे हुए उन पापियों को देखकर धर्मराज उनके पापों की शान्ति के लिए उचित आज्ञा देते हैं (अर्थात् पाप की शान्ति के लिए जैसा उनको दंड मिलना चाहिए वह आज्ञा देते हैं)॥ ३१ ॥ इसके बाद वे निर्दयी यमदूत उनको धमकाकर

स्येति वाक्यं श्रुत्वा ते पापिनस्तदा । शोचन्तः स्वानि कर्माणि तूष्णीं तिष्ठन्ति निश्चलाः ॥ ३० ॥ धर्मराजोऽपि तान्दृष्ट्वा चोरवन्निश्चलान् स्थितान् । आज्ञापयति पापानां शान्तिं चैव यथोचिताम् ॥ ३१ ॥ ततस्ते निर्दया दूतास्ताडयित्वा वदन्ति च । गच्छ पापिन् महाघोरान्नरकानतिभीषणान् ॥ ३२ ॥ यमाज्ञाकारिणो दूताः प्रचण्डचण्डकादयः । एकपाशेन तान्बद्ध्वा नयन्ति नरकान्प्रति ॥ ३३ ॥ तत्र वृक्षो महानेको ज्वलदग्निसम-

कहते हैं कि हे पापियो ! अत्यन्त भयंकर महाघोर नरकों को जाओ ॥ ३२ ॥ यम की आज्ञा का पालन करनेवाले प्रचण्ड और चण्डक आदि यमदूत उन पापियों को एक रस्सी में बाँधकर नरकों में ले जाते हैं ॥ ३३ ॥ वहाँ जलती हुई अग्नि के समान कान्तिवाला एक बड़ा भारी वृक्ष है। वह पाँच योजन चौड़ा और

एक योजन ऊँचा है ॥ ३४ ॥ पापियों को उस वृक्ष में साँकलों से अधोमुख बाँधकर वे दूत मारते हैं । वृक्ष

की अग्नि से जलते हुए वे रोते हैं परन्तु वहाँ उनकी रक्षा करनेवाला कोई नहीं है ॥ ३५ ॥ भूख-प्यास से
थके और यमदूतों से ताड़ित उस शाल्मली वृक्ष में अनेक पापी लटकते हैं ॥ ३६ ॥ आश्रयरहित वे पापी उन

प्रभः । पञ्चयोजनविस्तीर्ण एकयोजनमुच्छ्रितः ॥ ३४ ॥ तद्वृक्षे शृङ्खलै-
र्बद्ध्वाऽधोमुखं ताडयन्ति ते । रुदन्ति ज्वलितास्तत्र तेषां त्राता न विद्यते ॥
३५ ॥ तस्मिन्वै शाल्मलीवृक्षे लम्बन्तेऽनेकपापिनः । क्षुत्पिपासापरिश्रान्ता
यमदूतैश्च ताडिताः ॥ ३६ ॥ क्षमध्वं भोऽपराधं मे कृताञ्जलिपुटा इति ।
विज्ञापयन्ति तान्दूतान्पापिष्ठास्ते निराश्रयाः ॥ ३७ ॥ पुनः पुनश्च ते
दूतैर्हन्यन्ते लोहयष्टिभिः । मुद्गरैस्तोमरैः कुन्तैर्गदाभिर्मुसलैर्भृशम् ॥ ३८ ॥

दूतों के आगे हाथ जोड़कर कहते हैं कि हमारा अपराध क्षमा करो ॥ ३७ ॥ किन्तु वे यमदूत बार-बार उनको
लोह की लाठी, मुद्गर, तोमर, कुन्त, गदा और मुसलों से मारते हैं ॥ ३८ ॥ उस मार से वे मूर्च्छित तथा

इस प्रकार वह मूढ़ प्राणी विषयों में आसक्त होकर अत्यन्त दुर्लभ नरदेह को वृथा ही नाश कर देता है अतः इससे बढ़कर कौन पापी होगा ? ।। ३९ ।। पशु आदि सैकड़ों जातियों में से पृथ्वी पर मनुष्य का जन्म पाना दुर्लभ है और मनुष्यों में भी ब्राह्मण होना बड़ा दुर्लभ है । उस ब्राह्मण शरीर को पाकर भी जो यम-नियम

**दुर्लभम् । वृथा नाशयते मूढस्तस्मात्पापतरो हि कः ॥ ३८ ॥ जातीशतेषु लभते भुवि मानुषत्वं तत्रापि दुर्लभतरं खलु भो द्विजत्वम् । यस्तन्न पालयति लालयतीन्द्रियाणि तस्या मृतं क्षरति हस्तगतं प्रमादात् ॥ ४० ॥ ततस्तां वृद्धतां प्राप्य महाव्याधिसमाकुलः । मृत्युं प्राप्य महद्दुःखं नरकं याति पूर्ववत् ॥ ४१ ॥ एवं गतागतैः कर्मपाशैर्बद्धाश्च पापिनः । कदापि न**

ध्यान-धारणा आदि धर्मों का पालन नहीं करता है और इन्द्रियों का सेवन करता है उसने मानो आलस्य से हाथ में रक्खे हुए अमृत को गिरा दिया है ।। ४० ।। तरुणता के पश्चात् बुढ़ापा पाकर बड़ी-बड़ी व्याधियों से घिरकर मर जाता है और पहले के समान अत्यन्त दुःखदायक नरक को जाता है ।। ४१ ।। इस प्रकार आवा-

देखकर उसके हाव-भाव-कटाक्षादि से लोभित वह अजितेन्द्रिय (इन्द्रियों के वश हो) अग्नि में पतङ्ग के समान अन्धतम में गिरता है ३५ ॥ जब हरिण, हाथी, पतंग (पाँखी), भ्रमर और मछली ये पाँचों एक-एक इन्द्रिय के विषय में ही फँसकर मर जाते हैं तब यह एक प्रमादी जो पाँचों इन्द्रियों से पाँचों विषयों का सेवन

पतत्यन्धे तमस्यग्नौ पतंगवत् ॥ ३५ ॥ कुरंगमातंगपतंगभृंगमीनाहताः पञ्च-भिरेव पञ्च । एकः प्रमादी स कथं न हन्यते यः सेवते पञ्चभिरेव पञ्च ॥३६॥ अलब्धाभीप्सितोऽज्ञानादिद्धमन्युः शुचार्पितः । सह देहेन मानेन वर्धमानेन मन्युना ॥ ३७ ॥ करोति विग्रहं कामी कामिष्वन्ताय चात्मनः । बलाधिकैः स हन्येत गजैरन्यैर्गजो यथा ॥ ३८ ॥ एवं यो विषयासक्त्या नरत्वमति-

करता है, कैसे न मारा जाय ? ॥ ३६ ॥ इच्छित वस्तु के न मिलने पर अज्ञान से क्रोध बढ़ जाता है तथा देह के साथ बढ़ते हुए शोक, अभिमान और क्रोध से वह कामी अपने नाश के लिए कामियों से लड़ाई करता है । तथा अधिक बलवालों से वह मारा जाता है जैसे हाथी अन्य हाथियों से मारा जाता है ॥ ३७-३८ ॥

वर्णन कीजिये ॥ २ ॥ संसाररूपी सागर में मग्न, दीनचित्त, पाप से नष्टबुद्धि और विषयोंसे नष्ट आत्मावाले पुरुषों के उद्धार के लिए हे स्वामिन् ! पुराणों के अर्थों का निश्चय कहिए । हे माधव ! किस उपाय के करने में मनुष्य उत्तम गति को प्राप्त होते हैं ॥ ३-४ ॥ श्रीभगवान् कहते हैं कि हे गरुड़ ! मनुष्यों के हित के लिए

**कथ्यताम् ॥ २ ॥ संसारार्णवमग्नानां नराणां दीनचेतसाम् । पापोपहत-बुद्धीनां विषयोपहतात्मनाम् ॥ ३ ॥ उद्धारार्थं वद स्वामिन्पुराणार्थविनिश्च-यम् । उपायं येन मनुजाः सद्गतिं यान्ति माधव ॥ ४ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ साधु पृष्टं त्वया तार्क्ष्य मानुषाणां हिताय वै । शृणुष्वावहितो भूत्वा सर्वं ते कथयाम्यहम ॥ ५ ॥ दुर्गतिः कथिता पूर्वमपुत्राणां च पापिनाम् । पुत्रिणां धार्मिकाणां तु न कदाचित् खगेश्वर ॥ ६ ॥ पुत्रजन्मनिरोधः स्याद्यदि**

तुमने बहुत अच्छा प्रश्न किया । अब सावधान होकर सुनो, तुमसे सब वृत्तान्त कहता हूँ ॥ ५ ॥ हे गरुड़ ! पुत्ररहित पापियों की दुर्गति पहले कह चुका हूँ । पुत्रवाले और धर्मात्माओं की दुर्गति कभी नहीं होती है ॥ ६ ॥ यदि किसी पापकर्म से पूत्र का जन्म न हो तो किसी उपाय से पुत्र पैदा होने के लिए यत्न करना

देखकर उसके हाव-भाव-कटाक्षादि से लोभित वह अजितेन्द्रिय (इन्द्रियों के वश हो) अग्नि में पतङ्ग के समान अन्धतम में गिरता है ३५ ॥ जब हरिण, हाथी, पतंग (पाँखी), भ्रमर और मछली ये पाँचों एक-एक इन्द्रिय के विषय में ही फँसकर मर जाते हैं तब यह एक प्रमादी जो पाँचों इन्द्रियों से पाँचों विषयों का सेवन

पतत्यन्धे तमस्यग्नौ पतंगवत् ॥ ३५ ॥ कुरंगमातंगपतंगभृंगमीनाहताः पञ्च-भिरेव पञ्च । एकः प्रमादी स कथं न हन्यते यः सेवते पञ्चभिरेव पञ्च ॥३६॥ अलब्धाभीप्सितोऽज्ञानादिद्धमन्युः शुचार्पितः । सह देहेन मानेन वर्धमानेन मन्युना ॥ ३७ ॥ करोति विग्रहं कामी कामिष्वन्ताय चात्मनः । बलाधिकैः स हन्येत गजैरन्यैर्गजो यथा ॥ ३८ ॥ एवं यो विषयासक्त्या नरत्वमति-

करता है, कैसे न मारा जाय ? ।। ३६ ।। इच्छित वस्तु के न मिलने पर अज्ञान से क्रोध बढ़ जाता है तथा देह के साथ बढ़ते हुए शोक, अभिमान और क्रोध से वह कामी अपने नाश के लिए कामियों से लड़ाई करता है । तथा अधिक बलवालों से वंह मारा जाता है जैसे हाथी अन्य हाथियों से मारा जाता है ।। ३७-३८ ।।

वर्णन कीजिये ॥ २ ॥ संसाररूपी सागर में मग्न, दीनचित्त, पाप से नष्टबुद्धि और विषयोंसे नष्ट आत्मावाले पुरुषों के उद्धार के लिए हे स्वामिन् ! पुराणों के अर्थों का निश्चय कहिए । हे माधव ! किस उपाय के करने में मनुष्य उत्तम गति को प्राप्त होते हैं ॥ ३-४ ॥ श्रीभगवान् कहते हैं कि हे गरुड़ ! मनुष्यों के हित के लिए

**कथ्यताम् ॥ २ ॥ संसारार्णवमग्नानां नराणां दीनचेतसाम् । पापोपहत-बुद्धीनां विषयोपहतात्मनाम् ॥ ३ ॥ उद्धारार्थं वद स्वामिन्पुराणार्थविनिश्चयम् । उपायं येन मनुजाः सद्गतिं यान्ति माधव ॥ ४ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ साधु पृष्टं त्वया तार्क्ष्य मानुषाणां हिताय वै । शृणुष्वावहितो भूत्वा सर्वं ते कथयाम्यहम् ॥ ५ ॥ दुर्गतिः कथिता पूर्वमपुत्राणां च पापिनाम् । पुत्रिणां धार्मिकाणां तु न कदाचित् खगेश्वर ॥ ६ ॥ पुत्रजन्मनिरोधः स्याद्यदि**

तुमने बहुत अच्छा प्रश्न किया । अब सावधान होकर सुनो, तुमसे सब वृत्तान्त कहता हूँ ॥ ५ ॥ हे गरुड़ ! पुत्ररहित पापियों की दुर्गति पहले कह चुका हूँ । पुत्रवाले और धर्मात्माओं की दुर्गति कभी नहीं होती है ॥ ६ ॥ यदि किसी पापकर्म से पूत्र का जन्म न हो तो किसी उपाय से पुत्र पैदा होने के लिए यत्न करना

गमनरूप कर्मफांसों में बँधे हुए पापी मेरी माया से मोहित हो कभी भी वैराग्य को नहीं पाते हैं ॥ ४२ ॥ हे गरुड़ ! इस प्रकार अन्त्येष्टि कर्म से हीन पापियों की नारकीय गति तुमसे कही फिर और क्या सुनना चाहते हो ॥ ४३ ॥ छठा अध्याय समाप्त हुआ ॥ ६ ॥

विरज्यन्ते मम मायाविमोहिताः ॥ ४२ ॥ इति ते कथिता तार्क्ष्य पापिनां नारकी गतिः । अन्त्येष्टिकर्महीनानां किं भूयः श्रोतुमिच्छसि ॥ ४३ ॥ इति श्रीगरुडपुराणे षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

सूत उवाच ॥ इति श्रुत्वा तु गरुडः कम्पितोऽश्वत्थपत्रवत् । जनानामुपकारार्थं पुनः पप्रच्छ केशवम् ॥ १ ॥ गरुड उवाच ॥ कृत्वा पापानि मनुजाः प्रमादाद्बुद्धितोऽपि वा । न यान्ति यातना याम्याः केनोपायेन

सूतजी कहते हैं कि इस प्रकार भगवान् से पापियों की गति सुनकर गरुड़जी पीपल के पत्ते की तरह काँपने लगे और फिर मनुष्यों के उपकार के लिए भगवान् से पूछने लगे ॥ १ ॥ गरुड़जी पूछते हैं कि हे भगवन् ! मनुष्य को विना जाने अथवा जानकर पाप करके भी किस उपाय से यम की यातना नहीं भोगनी पड़ती वह उपाय

से मनुष्य यमलोकादि का उल्लंघन कर स्वर्गलोक को जाता है ॥ १२ ॥ ब्रह्मविधि से ब्याही स्त्री से उत्पन्न पुत्र स्वर्गादि ऊपर के लोकों में पहुँचाता है और संगृहीत ( विना ब्याहे लाई हुई ) स्त्री से उत्पन्न पुत्र अधोगति ( नरक ) को पहुँचाता है। हे गरुड़ ! ऐसा समझकर हीनजाति के पुत्रों का त्याग करे ॥ १३ ॥

पौत्रस्य स्पर्शनान्मर्त्यो मुच्यते च ऋणत्रयात् । लोकानन्त्यं दिवः प्राप्तिः पुत्रपौत्रप्रपौत्रकैः ॥ १२ ॥ ब्राह्मोढापुत्रोन्नयति संगृहीतस्त्वधो नयेत् । एवं ज्ञात्वा खगश्रेष्ठ हीनजातिसुतांस्त्यजेत् ॥ १३ ॥ सवर्णेभ्यः सवर्णासु ये पुत्रा औरसाः खग । त एव श्राद्धदानेन पितॄणां स्वर्गहेतवः ॥ १४ ॥ श्राद्धेन पुत्रदत्तेन स्वयातीति किमुच्यते । प्रेतोऽपि परदत्तेन गतः स्वर्गमथो शृणु ॥ १५ ॥ अत्रैवोदाहरिष्यहमितिहासं पुरातनम् । और्ध्वदेहिकदानस्य

सवर्ण स्त्री में सवर्ण पुरुष से उत्पन्न हुआ पुत्र औरस होता है। हे गरुड़ ! वही पुत्र श्राद्धदान से पितरों को स्वर्ग में पहुँचाने का कारण होता है ॥ १४ ॥ पुत्र के दिये हुए श्राद्ध से पिता स्वर्ग में जाता है यही क्या कहा है किन्तु दूसरे के दिये हुए श्राद्ध से प्रेत भी स्वर्ग में चला गया यह सुनो ॥ १५ ॥ इसी प्रसंग में मैं पुरातन

चाहिए ॥ ७ ॥ हरिवंशपुराण सुनकर और शतचण्डी के विधान से दुर्गापाठ कराकर तथा शिवजी का भक्ति से आराधन करके बुद्धिमान पुत्र उत्पन्न करे। पूर्वोक्त उपाय से पुत्र होते हैं ॥ ८ ॥ पुत्र पुन्नाम नरक से पिता की रक्षा करता है इसलिए ब्रह्माजी ने आप ही इसे पुत्र कहा है ॥ ९ ॥ एक भी धर्मात्मा पुत्र संपूर्ण

केनापि कर्मणा। तदा कश्चिदुपायेन पुत्रोत्पत्तिं प्रसाधयेत् ॥ ७ ॥ हरिवंश-कथां श्रुत्वा शतचण्डीविधानतः। भक्त्या श्रीशिवमाराध्य पुत्रमुत्पादये-त्सुधीः ॥ ८ ॥ पुन्नाम्नो नरकाद्यस्मात्पितरं त्रायते सुतः। तस्मात्पुत्र इति प्रोक्तः स्वयमेव स्वयंभुवा ॥ ९ ॥ एकोऽपि पुत्रो धर्मात्मा सर्वं तारयते कुलम्। पुत्रेण लोकाञ्जयति श्रुतिरेषा सनातनी ॥ १० ॥ इति वेदैरपि प्रोक्तं पुत्रमाहात्म्यमुत्तमम्। तस्मात्पुत्रमुखं दृष्ट्वा मुच्यते पैतृकादृणात् ॥ ११ ॥

कुल को तार देता है। "पुत्र से लोकों को जीत लेता है" यह सनातन श्रुति का मत है ॥ १० ॥ वेदों ने भी इसी प्रकार पुत्र का माहात्म्य कहा है। कारण यह है कि पुत्र का मुख देखकर मनुष्य पितरों के ऋण से छूट जाता है ॥ ११ ॥ और पौत्र का स्पर्श करके मनुष्य तीनों ऋणों से छूट जाता है तथा पुत्र पौत्र और प्रपौत्रों-

वह वन अनेक प्रकार के मृग-समूहों से भरा था उसमें बहुत प्रकार के पक्षी बोल रहे थे। उस वन में राजा ने दूर से एक मृग को देखा ॥ २१ ॥ उस राजा ने बड़े दृढ़ बाण से उस मृग को बींध दिया। वह उस बाण को लेकर वन में छिप गया ॥ २२ ॥ राजा भी रुधिर से गीले मार्ग से उस मृग के पीछे-पीछे गया। और

**निनादितम्। वनमध्ये तदा राजा मृगं दूरादपश्यत ॥ २१ ॥ तेन विद्धो मृगोऽतीव बाणेन सुदृढेन च। बाणमादाय तं तस्य वनेऽदर्शनमेयिवान् ॥ २२ ॥ कक्षेण रुधिरार्द्रेण स राजाऽनुजगाम तम्। ततो मृगप्रसंगेन वन-मन्यद्विवेश सः ॥ २३ ॥ क्षुत्क्षामकण्ठो नृपतिः श्रमसंतापमूर्च्छितः। जलाशयं समासाद्य साश्व एव व्यगाहत ॥ २४ ॥ पपौ तदुदकं शीतं पद्म-गन्धादिवासितम्। ततोऽवतीर्य सलिलाद्विश्रमो बभ्रुवाहनः ॥ २५ ॥ ददर्श**

मृग के प्रसंग से उस वन से दूसरे वन में चला गया ॥ २३ ॥ भूख से दुर्बल कण्ठ और श्रम के संताप से मूर्च्छित राजा ने तालाब को पाकर घोड़े सहित उसमें स्नान किया ॥ २४ ॥ कमल आदि फूलों की सुगन्ध से वासित उस शीतल जल को पीकर बभ्रुवाहन राजा श्रम से रहित हो जल से बाहर निकला ॥ २५ ॥ वहाँ

इतिहास को कहता हूँ जो और्ध्वदेहिक दान के बड़े माहात्म्य को सूचित करता है ॥ १६ ॥ हे गरुड़ ! पहले त्रेतायुग में बभ्रुवाहन नाम का राजा हुआ था। वह बड़ा बलवान् और धर्मिष्ठ था। तथा रमणीक महोदयपुर में रहता था ॥ १७ ॥ वह यज्ञ करनेवाला, दान देनेवाला, लक्ष्मीवाला, ब्रह्मण्य, साधुवत्सल, शील, आचार

परं माहात्म्यसूचकम् ॥ १६ ॥ पुरा त्रेतायुगे तार्क्ष्य राजासीद् बभ्रुवाहनः। महोदयपुरे रम्ये धर्मनिष्ठो महाबलः ॥ १७ ॥ यज्वा दानपतिः श्रीमान्ब्रह्मण्यः साधुवत्सलः। शीलाचारगुणोपेतो दयादाक्षिण्यसंयुतः ॥ १८ ॥ पालयामास धर्मेण प्रजाः पुत्रानिवौरसान्। क्षत्रधर्मरतो नित्यं स दण्ड्यान्दण्डयन्नृपः ॥ १९ ॥ स कदाचिन्महाबाहुः ससैन्यो मृगयां गतः। वनं विवेश गहनं नानावृक्षसमन्वितम् ॥ २० ॥ नानामृगगणाकीर्णं नानापक्षि-

और गुणों से तथा दया और चतुराई से युक्त था ॥ १८ ॥ वह राजा अपने पुत्रों के समान धर्म से प्रजा का पालन करता था तथा नित्य क्षत्रियधर्म में तत्पर हो दण्ड के योग्यों को दण्ड देता था ॥ १९ ॥ वह महाबाहु राजा किसी समय सेना लेकर शिकार खेलने के लिए अनेक प्रकार के वृक्षों से युक्त गहन वन में गया ॥ २० ॥

लगा ॥ ३० ॥ हे महाबाहो ! तुम्हारे संयोग से मेरा प्रेतत्व छूट गया और मैं उत्तम गति को पाकर धन्य हो गया हूँ ॥ ३१ ॥ राजा बोले—हे काले रूपवाले और कराल मुखवाले ! तुमने किस कर्म के फल से अमंगलरूप, देखने में भयंकर प्रतत्व को पाया है ? ॥ ३२ ॥ हे तात ! अपने प्रेतत्व के संपूर्ण कारण को कहो कि तुम

**तार्क्ष्य प्रेतराजो नृपं वचः ॥ ३० ॥ प्रेतभावो मया त्यक्तः प्राप्तोऽस्मि परमां गतिम् । त्वत्संयोगान्महाबाहो जातो धन्यतरोऽस्म्यहम् ॥ ३१ ॥ राजोवाच ॥ कृष्णवर्णकरालास्य प्रेतत्वं घोरदर्शनम् । केन कर्मविपाकेन प्राप्तं ते बह्व-मंगलम् ॥ ३२ ॥ प्रेतत्वकारणं तात ब्रूहि सर्वमशेषतः । कोऽसि त्वं केन दानेन प्रेतत्वं ते विनश्यति ॥ ३३ ॥ प्रेत उवाच ॥ कथयामि नृपश्रेष्ठ सर्व-मेवादितस्तव । प्रेतत्वकारणं श्रुत्वा दयां कर्तुं त्वमर्हसि ॥ ३४ ॥ वैदेशं नाम**

कौन हो और तुम्हारा यह प्रेतत्व किस दान से नाश होगा ॥ ३३ ॥ प्रेत बोला—हे राजाओं में श्रेष्ठ ! आदि से लेकर संपूर्ण कारण आपसे कहता हूँ । मेरे प्रेतपने के कारण को सुनकर आपको मुझ पर दया करनी चाहिए ॥ ३४ ॥ सब प्रकार की सम्पत्ति से युक्त वैदेश नाम नगर है । वह अनेक प्रकार के जनों से और

उसने शीतल छायावाले सुन्दर वटवृक्ष को देखा । उसकी बड़ी-बड़ी शाखाएँ दूर तक फैल रही थीं । उस पर पक्षियों का समूह कोलाहल मचा रहा था ।। २६ ।। वह वृक्ष क्या था मानो उस संपूर्ण वन की ध्वजा थी । उसी की जड़ के सहारे जाकर राजा बैठ गया ।। २७ ।। इसके बाद राजा ने भूख-प्यास से व्याकुल प्रेत को

न्यग्रोधतरुं शीतच्छायंमनोहरम्। महाविटपविस्तीर्णं पक्षिसङ्घनिनादितम् ॥ २६ ॥ वनस्य तस्य सर्वस्य महाकेतुमिव स्थितम् । मूलं तस्य समासाद्य निषसाद महीपतिः ॥ २७ ॥ अथ प्रेतं ददर्शासौ क्षुत्तृड्भ्यां व्याकुलेन्द्रियम् । उत्कचं मलिनं कुब्जं निर्मांसं भीमदर्शनम् ॥ २८ ॥ तं दृष्ट्वा विकृतं घोरं विस्मितो बभ्रुवाहनः । प्रेतोऽपि दृष्ट्वा तं घोरामटवीमागतं नृपम् ॥ २९ ॥ समुत्सुकमना भूत्वा तस्यान्तिकमुपागतः । अब्रवीत्स तदा

देखा । उसके ऊँचे उठे बाल थे, मलिन वेष था, वह कुबड़ा, मांसरहित देह और देखने में भयंकर था ।। २८ ।। बभ्रुवाहन राजा उस घोर विकराल प्रेत को देखकर बड़ा विस्मित हुआ । प्रेत भी घोर वन में आये हुए राजा को देखकर विस्मित हुआ ।। २९ ।। हे गरुड़ ! वह प्रेतराज उत्कंठित मन हो उस राजा के पास जाकर यह कहने

जिस कारण से मेरा सुकृत निष्फल हो गया वह आपसे कहता हूँ ॥ ३९ ॥ मेरे न तो संतान थी और न प्यारे भाई-बन्धु ही थे। ऐसा कोई मेरा मित्र भी नहीं था जो और्ध्वदेहिक ( पारलौकिकी ) क्रिया करता ॥ ४० ॥ हे महाराज ! जिसके मासिक सोलह श्राद्ध नहीं होते हैं उसका सैकड़ों श्राद्ध करने पर भी प्रेतत्व नहीं छूटता

**राजन् मम दैवादुपागतम्। यथा मे निष्फलं जातं सुकृतं तद्वदामि ते ॥३८॥ ममैव संततिर्नास्ति न सुहृन्न च बान्धवः। न च मित्रं हि मे तादृग्यः कुर्यादौर्ध्वदेहिकम् ॥ ४० ॥ यस्य न स्यान्महाराज श्राद्धं मासिकषोड-शम्। प्रेतत्वं सुस्थिरं तस्य दत्तैः श्राद्धशतैरपि ॥ ४१ ॥ त्वमौर्ध्वदेहिकं कृत्वा मामुद्धर महीपते। वर्णानां चैव सर्वेषां राजा बन्धुरिहोच्यते ॥ ४२ ॥ तन्मां तारय राजेन्द्र मणिरत्नं ददामि ते। यथा मे सद्गतिर्भूयात्प्रेतयोनिश्च**

है। वह प्रेत बना रहता है ॥ ४१ ॥ हे पृथ्वीपते ! आप और्ध्वदेहिक करके मेरा उद्धार कीजिए। क्योंकि इस लोक में सब वर्णों का बन्धु राजा ही कहा जाता है ॥ ४२ ॥ इसलिए हे राजेन्द्र ! मेरा उद्धार कीजिए। मैं

अनेक रत्नों से भरा हुआ है ।। ३५ ।। तथा हवेली और महलों की शोभा से युक्त है । जहाँ अनेक धर्म होते 
रहते हैं वहीं हे राजन् ! मैं बसता था और सदा देवताओं का पूजन किया करता था ।। ३६ ।। आपको मालूम रहे कि मैं जाति का बनिया था और सुदेव मेरा नाम था । मैंने हव्य से देवताओं को और कव्य से पितरों

नगरं सर्वसंपत्समन्वितम् । नानाजनपदाकीर्णं नानारत्नसमाकुलम् ॥ ३५ ॥ हर्म्यप्रासादशोभाढ्यं नानाधर्मसमन्वितम् । तत्राहं न्यवसन्तात देवार्चनरतः सदा ॥ ३६ ॥ वैश्यो जात्या सुदेवोऽहं नाम्ना विदितमस्तु ते । हव्येन तर्पिता देवाः कव्येन पितरस्तथा ॥ ३७ ॥ विविधैर्दानयोगैश्च विप्राः सन्तर्पिता मया । दीनान्धकृपणेभ्यश्च दत्तमन्नमनेकधा ॥ ३८ ॥ तत्सर्वं निष्फलं

को तृप्त किया था ।। ३७ ।। मैंने अनेक प्रकार के दान आदि से ब्राह्मणों को तृप्त किया था और अनेक बार दीन, अन्धे और गरीबों को दान दिया था ।। ३८ ।। हे राजन् ! यह सब मेरे भाग्य से निष्फल हो गया ।

भगवान् की पूजा और सज्जनों की संगति ये सब प्रेतयोनि को नष्ट करनेवाले हैं । ऐसा मैंने सुना है ॥ ४७-४८ ॥ इसलिए प्रेतत्व का नाश करनेवाली विष्णुजी की पूजा (नारायणबलि की विधि) को तुमसे कहता हूँ । हे राजन् ! न्याय से संचित किया हुआ दो मासा सोना लाकर उससे भगवान् की एक मूर्ति

स्तपो दानं दया सर्वेषु जन्तुषु ॥ ४७ ॥ सच्छास्त्रश्रवणं विष्णोः पूजा सज्जनसंगतिः । प्रेतयोनिविनाशाय भवन्तीति मया श्रुतम् ॥ ४८ ॥ अतो वक्ष्यामि ते विष्णुपूजां प्रेतत्वनाशिनीम् । सुवर्णद्वयमानीय सुवर्णं न्यायसंचितम् । तस्य नारायणस्यैकां प्रतिमां भूप कल्पयेत् ॥ ४९ ॥ पीतवस्त्रयुगच्छन्नां सर्वाभरणभूषिताम् । स्नापितां विविधैस्तोयैरधिवास्य यजेत्ततः ॥ ५० ॥ पूर्वे तु श्रीधरं तस्या दक्षिणे मधुसूदनम् । पश्चिमे वामनं

बनवावे ॥ ४९ ॥ फिर उसको पंचामृत-गंगाजल आदि से स्नान कराकर पीले रेशमी दो वस्त्रों से आच्छादित करे और सब प्रकार के आभूषणों से भूषित कर सिंहासन पर बैठावे फिर उसका पूजन करे ॥ ५० ॥ फिर पूर्व में श्रीधर, दक्षिण में मधुसूदन, पश्चिम में वामन, उत्तर में गदाधर तथा मध्य में ब्रह्मा और शिवजी को

आपको उत्तम मणि देता हूँ। हे वीर ! जिससे मेरी उत्तम गति हो और प्रेतयोनि छूट जाय वही उपाय तुमको करना चाहिए यदि मेरा प्रिय करना चाहते हो तो। भूख और प्यास आदि दुःखों से मुझे यह प्रेतत्व दुस्सह है ॥ ४३-४४ ॥ इस वन में सुंदर शीतल जल और स्वादिष्ट फल हैं परन्तु भूख और प्यास से व्याकुल

गच्छति ॥ ४३ ॥ तथा कार्यं त्वया वीर मम चेदिच्छसि प्रियम्। क्षुधातृषादिभिर्दुःखैः प्रेतत्वं दुःसहं मम ॥ ४४ ॥ स्वादूदकं फलं चास्ति वनेऽस्मिञ्छीतलं शिवम्। न प्राप्नोमि क्षुधार्तोऽहं तृषार्तो न जलं क्वचित् ॥ ४५ ॥ यदि मे हि भवेद्राजन्विधिर्नारायणो महान्। तदग्रे वेदमन्त्रैश्च क्रिया सर्वौर्ध्वदेहिकी ॥ ४६ ॥ तदा नश्यति मे नूनं प्रेतत्वं नात्र संशयः। वेदा मन्त्रा-

मुझको न फल ही मिलते हैं और न कहीं जल ही मिलता है ॥ ४५ ॥ हे राजन् ! यदि मेरे लिए विधिपूर्वक नारायणबलि हो और उसी के आगे वेदमंत्रों से और्ध्वदेहिक क्रिया हो ॥ ४६ ॥ तो निश्चय ही मैं प्रेतत्व से छूट जाऊँ। इसमें संशय नहीं है। वेद के मन्त्र, तप, दान, सब प्राणियों पर दया, अच्छे शास्त्रों का सुनना,

श्चात् ब्राह्मणों को तेरह पद देवे। फिर शय्यादान देकर घटदान करे ॥ ५६ ॥ राजा पूछते हैं कि हे प्रेत ! घटदान किस विधि से करना चाहिए और किसको देना चाहिए। सब पर दया कर प्रेत की मुक्ति के लिए घटविधान को कहिए ॥ ५७ ॥ प्रेत कहने लगा कि हे महाराज ! आपने बहुत अच्छा प्रश्न किया। जिस

दद्याच्चैव त्रयोदश। शय्यादानं प्रदत्त्वा च घटं प्रेतस्य निर्वपेत् ॥ ५६ ॥
राजोवाच ॥ कथं प्रेतघटं कुर्याद्दद्यात्केन विधानतः। ब्रूहि सर्वानुकम्पार्थं घटं प्रेतविमुक्तिदम् ॥ ५७ ॥ प्रेत उवाच ॥ साधु पुष्टं महाराज कथयामि निबोध ते। प्रेतत्वं न भवेद्येन दानेन सुदृढेन च ॥ ५८ ॥ दानं प्रेतघटं नाम सर्वाशुभविनाशनम्। दुर्लभं सर्वलोकानां दुर्गतिक्षयकारकम् ॥ ५९ ॥
संतप्तहाटकमयं तु घटं विधाय ब्रह्मेशकेशवयुतं सह लोकपालैः। क्षीराज्य-

दान से प्रेतयोनि छूट जाती है वह तुमसे कहता हूँ, सुनो ॥ ५८ ॥ प्रेतघट का दान सब अशुभों का नाशक है तथा सब लोगों की दुर्गति का क्षय करनेवाला और दुर्लभ है ॥ ५९ ॥ अच्छे प्रकार तपाये हुए सोने का

स्थापन कर विधिपूर्वक गन्धपुष्प आदि से अलग-अलग सबकी पूजा करे ।। ५१-५२ ।। फिर प्रदक्षिणा करके अग्नि में देवताओं को तृप्त करे ( अर्थात् होम करे ) फिर घी, दही और दूध से विश्वेदेवों का तर्पण



देवमुत्तरे च गदाधरम् ॥ ५१ ॥ मध्ये पितामहं चैव तथा देवं महेश्वरम् । पूजयेच्च विधानेन गन्धपुष्पादिभिः पृथक् ॥ ५२ ॥ ततः प्रदक्षिणी कृत्य वह्नौ संतर्प्य देवताः । घृतेन दध्ना क्षीरेण विश्वेदेवांश्च तर्पयेत् ॥ ५३ ॥ ततः स्नातो विनीतात्मा यजमानः समाहितः । नारायणाग्रे विधिवत्स्वां क्रियामौर्ध्वदेहिकीम् ॥ ५४ ॥ आरभेत यथाशास्त्रं क्रोधलोभविवर्जितः । कुर्याच्छ्राद्धानि सर्वाणि वृषस्योत्सर्जनं तथा ॥ ५५ ॥ ततः पदानि विप्रेभ्यो

करे ।। ५३ ।। इसके बाद सावधानी से यजमान विनम्र हो भगवान् के आगें अपनी और्ध्वदेहिक क्रिया ।। ५४ ।। शास्त्रानुसार प्रारंभ करे । क्रोध और लोभ को त्यागकर फिर संपूर्ण श्राद्ध और बृषोत्सर्ग करे ।। ५५ ।। तत्प-

रहे थे कि इतने में हाथी, घोड़ा और रथों से युक्त उसकी सेना भी आ गई ।। ६४ ।। सेना के आ जाने पर वह प्रेत राजा को महामणि देकर और फिर प्रार्थना तथा नमस्कार करके छिप गया ।। ६५ ।। राजा भी उस वन से निकलकर अपने नगर को चला गया और नगर में आकर उस राजा ने प्रेत की कही हुई सम्पूर्ण



**श्रीभगवानुवाच ॥ एवं संजल्पतस्तस्य प्रेतेन सह काश्यप । सेनाजगामानुपदं हस्त्यश्वरथसंकुला ॥ ६४ ॥ ततो बले समायाते दत्त्वा राज्ञे महामणिम् । नमस्कृत्य पुनः प्रार्थ्य प्रेतोऽदर्शनमेयिवान् ॥ ६५ ॥ तस्माद्वनाद्विनिष्क्रम्य राजापि स्वपुरं ययौ । स्वपुरं च समासाद्य तत्सर्वं प्रेतभाषितम् ॥ ६६ ॥ चकार विधिवत्पक्षिन्नौर्ध्वदेहिकजं विधिम् । तस्य पुण्य प्रदानेन प्रेतो मुक्तो दिवं ययौ ॥ ६७ ॥ श्राद्धेन परदत्तेन गतः प्रेतोऽपि सद्गतिम् । किं पुनः**

और्ध्वदेहिक विधि को विधानपूर्वक किया । हे गरुड़ ! उस पुण्यदान से वह प्रेत मुक्त होकर स्वर्ग में चला गया ।। ६६-६७ ।। दूसरे के दिये हुए श्राद्ध से प्रेत भी उत्तम गति को पा गया फिर पुत्र के दिये हुए श्राद्ध-

कलश बनाकर उस पर लोकपालों के सहित ब्रह्मा, शिव और भगवान् की मूर्ति स्थापन करे और उसको दूध और घी से भरकर भक्ति के साथ प्रणाम कर ब्राह्मण को देवे तो अन्य सैंकड़ों दानों से क्या है ? ॥ ६० ॥ उस घट के ऊपर ब्रह्मा, विष्णु और कल्याणकारक शंकर अविनाशी को स्थापित करे तथा उसके गले पर पूर्वादि दिशाओं में क्रम से दश दिक्पालों को स्थापित करे ॥ ६१ ॥ फिर हे राजन् ! विधिपूर्वक फूल, चन्दन

पूर्णविवरं प्रणिपत्य भक्त्या विप्राय देहि तव दानशतैः किमन्यैः ॥ ६० ॥ ब्रह्मा मध्ये तथा विष्णुः शङ्करः शङ्करोऽव्ययः । प्राच्यादिषु च तत्कण्ठे लोकपालान् क्रमेण तु ॥ ६१ ॥ संपूज्य विधिवद्राजन् धूपैः कुसुमचन्दनैः । ततो दुग्धाज्यसहितं घटं देयं हिरण्मयम् ॥ ६२ ॥ सर्वदानाधिकं चैतन्महापातकनाशनम् । कर्तव्य श्रद्धया राजन् प्रेतत्वविनिवृत्तये ॥ ६३ ॥

और धूप आदि से उसका पूजन कर दूध-घी से भरे उस सोने के घट का दान करे ॥ ६२ ॥ यह घटदान सब दानों से अधिक और महापातक नाश करनेवाला है । हे राजन् ! प्रेतत्व छुड़ाने के लिए श्रद्धा से घटदान करना चाहिए ॥ ६३ ॥ श्रीभगवान् कहते हैं कि हे गरुड़ ! इस प्रकार प्रेत के साथ राजा वार्तालाप कर ही

के लिए बहुत अच्छा प्रश्न किया। धर्मात्मा लोगों के लिए जो यहाँ कर्तव्य है वह सब तुमसे कहता हूँ ॥ २ ॥ सुकृती लोगों को चाहिए कि वृद्धावस्था में अपने शरीर को रोगों से ग्रसित देखकर तथा ग्रहों को अपने प्रतिकूल समझकर और घ्राण के शब्द को न सुनकर ( अर्थात् कान बन्द करने पर जो शब्द सुनाई देता है



तार्क्ष्य मानुषाणां हिताय वै। धार्मिकार्हं च यत्कृत्यं तत्सर्वं कथयामि ते ॥ २ ॥ सुकृती वार्धके दृष्ट्वा शरीरं व्याधिसंयुतम्। प्रतिकूलान् ग्रहांश्चैव प्राणघोषस्य चाश्रुतिम् ॥ ३ ॥ तदा स्वमरणं ज्ञात्वा निर्भयः स्यादतन्द्रितः। अज्ञातज्ञातपापानां प्रायश्चितं समाचरेत् ॥ ४ ॥ यदा स्यादातुरः कालस्तदा स्नानं समारभेत्। पूजनं कारयेद्विष्णोः शालग्रामस्वरूपिणः ॥ ५ ॥ अर्च-येद्गन्धपुष्पैश्च कुंकुमैस्तुलसीदलैः। धूपैर्दीपैश्च नैवेद्यैर्बहुभिर्मोदका-

वह न सुनाई देने पर ) पर जान ले कि अवश्य मरूँगा तब निर्भय होकर जानकारी में और विना जानकारी में किये हुए पापों का प्रायश्चित्त करे ॥ ३-४ ॥ जब मरने का आतुरकाल आवे तब स्नान करके शालग्रामरूपी विष्णुजी का पूजन करावे ॥ ५ ॥ गन्ध, पुष्प, कुंकुम, तुलसीदल, धूप, दीप और बहुत से लड्डुओं की नैवेद्य

दान से पिता की उत्तम गति हो जाना कौन सी न आश्चर्य की बात है ॥ ६८ ॥ इस पुण्यदायक इतिहास को जो कोई सुनता है और जो कोई सुनाता है वे दोनों पापी होकर भी प्रेत नहीं होते हैं अर्थात् इसके पढ़ने और सुनने से पापी भी प्रेतत्व से छूट जाता है ॥ ६९ ॥ गरुड़पुराण का सातवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ७ ॥



पुत्रदत्तेन पिता यातीति चाद्भुतम् ॥ ६८ ॥ इतिहासमिमं पुण्यं शृणोति श्रावयेच्च यः । न तौ प्रेतत्वमायातः पापाचारयुतावपि ॥ ६९ ॥ इति श्रीगरुडपुराणे सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

गरुड उवाच ॥ आमुष्मिकीं सुकृतिनां क्रियां सर्वां वदस्व मे । कर्तव्या सा यथा पुत्रैस्तथा च कथय प्रभो ॥ १ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ साधु पृष्टं त्वया

गरुड़जी कहते हैं कि हे प्रभो ! सुकृतियों के इस लोक की संपूर्ण क्रिया को मुझसे कहिए ; जिस प्रकार पुत्रों द्वारा करनी चाहिए वह विधि कहिए ॥ १ ॥ भगवान् कहते हैं कि हे गरुड़ ! आपने मनुष्यों के हित

से पूजन करे ॥ ६ ॥ नैवेद्य से ब्राह्मणों को भोजन कराकर दक्षिणा दे और अष्टाक्षर मन्त्र का या द्वादशाक्षर मन्त्र का जप करे ॥ ७ ॥ तथा विष्णु और शिवजी के नाम को जपे तथा श्रवण करे। क्योंकि भगवान् का नाम कानों में सुनाई देने से पापों को नष्ट करता है ॥ ८ ॥ भाई-बन्धुओं को चाहिए कि मरने के समय

दिभिः ॥ ६ ॥ दत्त्वा च दक्षिणां विप्रान्नैवेद्यादेव भोजयेत्। अष्टाक्षरं जपेन्मन्त्रं द्वादशाक्षरमेव च ॥ ७ ॥ संस्मरेच्छृणुयाच्चैव विष्णोर्नाम शिवस्य च। हरेर्नाम हरेत्पापं नृणां श्रवणगोचरम् ॥ ८ ॥ रोगिणोऽन्तिकमासाद्य शोचनीयं न बान्धवैः। स्मरणीयं पवित्रं मे नामधेयं मुहुर्मुहुः ॥ ९ ॥ मत्स्यः कूर्मो वराहश्च नारसिंहश्च वामनः। रामो रामश्च कृष्णश्च बुद्धः कल्की तथैव

उसके पास जाकर सोच न करें तथा मेरे ( भगवान् के ) पवित्र नाम को बार-बार स्मरण करें ॥ ९ ॥ मत्स्य, कूर्म (कच्छपावतार), वराह, नरसिंह, वामन, परशुराम, रामचन्द्र, कृष्ण, बुद्ध और कल्की इन दश नामों

दान से पिता की उत्तम गति हो जाना कौन-सी न आश्चर्य की बात है ।। ६८ ।। इस पुण्यदायक इतिहास को जो कोई सुनता है और जो कोई सुनाता है वे दोनों पापी होकर भी प्रेत नहीं होते हैं अर्थात् इसके पढ़ने और सुनने से पापी भी प्रेतत्व से छूट जाता है ।। ६९ ।। गरुड़पुराण का सातवाँ अध्याय समाप्त हुआ ।। ७ ।।





पुत्रदत्तेन पिता यातीति चाद्भुतम् ॥ ६८ ॥ इतिहासमिमं पुण्यं शृणोति श्रावयेच्च यः । न तौ प्रेतत्वमायातः पापाचारयुतावपि ॥ ६९ ॥ इति श्रीगरुड-पुराणे सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

गरुड उवाच ॥ आमुष्मिकीं सुकृतिनां क्रियां सर्वां वदस्व मे । कर्तव्या सा यथा पुत्रैस्तथा च कथय प्रभो ॥ १ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ साधु पृष्टं त्वया

गरुड़जी कहते हैं कि हे प्रभो ! सुकृतियों के इस लोक की संपूर्ण क्रिया को मुझसे कहिए ; जिस प्रकार पुत्रों द्वारा करनी चाहिए वह विधि कहिए ।। १ ।। भगवान् कहते हैं कि हे गरुड़ ! आपने मनुष्यों के हित

से पूजन करे ।। ६ ।। नैवेद्य से ब्राह्मणों को भोजन कराकर दक्षिणा दे और अष्टाक्षर मन्त्र का या द्वादशाक्षर मन्त्र का जप करे ।। ७ ।। तथा विष्णु और शिवजी के नाम को जपे तथा श्रवण करे । क्योंकि भगवान् का नाम कानों में सुनाई देने से पापों को नष्ट करता है ।। ८ ।। भाई-बन्धुओं को चाहिए कि मरने के समय

दिभिः ॥ ६ ॥ दत्त्वा च दक्षिणां विप्रान्नैवेद्यादेव भोजयेत् । अष्टाक्षरं जपेन्मन्त्रं द्वादशाक्षरमेव च ॥ ७ ॥ संस्मरेच्छृणुयाच्चैव विष्णोर्नाम शिवस्य च । हरेर्नाम हरेत्पापं नृणां श्रवणगोचरम् ॥ ८ ॥ रोगिणोऽन्तिकमासाद्य शोचनीयं न बान्धवैः । स्मरणीयं पवित्रं मे नामधेयं मुहुर्मुहुः ॥ ९ ॥ मत्स्यः कूर्मो वराहश्च नारसिंहश्च वामनः । रामो रामश्च कृष्णश्च बुद्धः कल्की तथैव

उसके पास जाकर सोच न करें तथा मेरे ( भगवान् के ) पवित्र नाम को बार-बार स्मरण करें ।। ९ ।। मत्स्य, कूर्म (कच्छपावतार), वराह, नरसिंह, वामन, परशुराम, रामचन्द्र, कृष्ण, बुद्ध और कल्की इन दश नामों

को बुद्धिमान् सदा स्मरण करे। वे ही बन्धु कहे जाते हैं जो रोगी के पास जाकर इन नामों का उच्चारण करते हैं ।।१०-११ ।। जिसकी वाणी में कृष्ण का मंगलमय नाम रहता है उसके करोड़ों महापाप शीघ्र ही नष्ट हो जाते हैं ।। १२ ।। मरते समय पुत्र को बुलाने के लिए भगवान् का नाम लेता हुआ अजामिल भी वैकुण्ठ-

**च ॥ १० ॥ एतानि दश नामानि स्मर्तव्यानि सदा बुधैः। समीपे रोगिणो ब्रूयुर्बान्धवास्ते प्रकीर्तिताः ॥ ११ ॥ कृष्णेति मङ्गलं नाम यस्य वाचि प्रवर्तते। तस्य भस्मीभवन्त्याशु महापातककोटयः ॥ १२ ॥ म्रियमाणो हरेर्नाम गृणन् पत्रोपचारितम। अजामिलोऽप्यगाद्धाम किं पुनः श्रद्धया गृणन् ॥ १३ ॥ हरिर्हरति पापानि दुष्टचित्तैरपि स्मृतः। अनिच्छयापि संस्पृष्टो दहत्येव हि पावकः ॥ १४ ॥ हरेर्नाम्नश्च या शक्तिः पापनिर्हरणे द्विज।**

धाम में चला गया तो जो श्रद्धा से भगवान् का नाम लेते हैं उनका क्या कहना है ।। १३ ।। जैसे विना इच्छा के अकस्मात् छुआ हुआ अग्नि जला देता है इसी प्रकार दुष्टचित्त पापियों से स्मरण किया हुआ भगवान् का नाम पापों को जला देता है ।। १४ ।। हे पक्षिराज गरुड़ ! हरि भगवान् के नाम में पाप नष्ट करने की

भगवद्भक्तिरस के जाननेवाले परमहंसकुलों से सदा सेवित श्रीभगवान् के चरणकमल के परागरस से विमुख तथा नरक के मार्ग में तृष्णा रखनेवाले असज्जनों को यहाँ लाना ॥ १९ ॥ जिसकी जीभ भगवान् के नाम और गुणों को नहीं कहती है और जिसका चित्त भगवान् के चरणारविन्दों का स्मरण नहीं करता तथा

रविन्दमकरन्दरसादजस्रम् । निष्किञ्चनैः परमहंसकुलै रसज्ञैर्जुष्टाद्गृहे निरयवर्त्मनि बद्धतृष्णान् ॥ १९ ॥ जिह्वा न वक्ति भगवद्गुणनामधेयं चेतश्च न स्मरति तच्चरणारविन्दम् । कृष्णाय नो नमति यच्छिर एकदापि तानानयध्वमसतोऽकृतविष्णुकृत्यान् ॥ २० ॥ तस्मात्संकीर्तनं विष्णोर्जगन्मंगलमंहसाम् । महतामपि पक्षीन्द्र विद्धयैकान्तिकनिष्कृतिम् ॥ २१ ॥ प्रायश्चित्तानि चीर्णानि नारायणपरांमुखम् । न निष्पुनन्ति दुर्बुद्धिं

जिसका शिर भगवान् के लिए कभी नहीं झुकता उन भगवत्सेवा से विमुख असज्जनों को यहाँ लाओ ॥ २० ॥ हे पक्षिराज गरुड़ ! इस कारण से जगत् में मंगलरूप भगवान् का कीर्तन बड़े भारी पापों का एक ही प्रायश्चित्त है ॥ २१ ॥ भगवान् से विमुख दुष्टबुद्धिवाले को किये हुए प्रायश्चित्त भी पवित्र नहीं कर सकते

जितनी शक्ति है पापी मनुष्य उतने पाप करने को समर्थ नहीं है ।। १५ ।। दूतों से यमराज कहा करते हैं कि नास्तिक मनुष्य को यहाँ लाया करो परन्तु भगवान् के नाम स्मरण करनेवाले को भूलकर भी न लाया करो ।। १६ ।। क्योंकि मैं अच्युत, केशव, राम, नारायण, कृष्ण, दामोदर, वासुदेव, हरि, श्रीधर, माधव,



**तावत्कर्तुं समर्थो न पातकं पातकी जनः ॥ १५ ॥ किङ्करेभ्यो यमः प्राहानयध्वं नास्तिकं जनम् । नैवानयत भो दूता हरिनामस्मरं नरम् ॥ १६ ॥ अच्युतं केशवं रामनारायणं कृष्णदामोदरं वासुदेवं हरिम् । श्रीधरं माधवं गोपिकावल्लभं जानकीनायकं रामचन्द्रं भजे ॥ १७ ॥ कमलनयन वासुदेव विष्णो धरणिधराच्युत शंखचक्रपाणे । भव शरणमितीरयन्ति ये वै त्यज भट दूरतरेण तानपापान् ॥ १८ ॥ तानानयध्वमसतो विमुखान्मुकुन्दपादा-**

गोपीवल्लभ और जानकीनायक श्रीरामचन्द्र को भजता हूँ ।। १७ ।। हे दूतो ! जो कमलनयन, वासुदेव, विष्णु, धरणीधर, अच्युत, शंखचक्रपाणि और भवशरण ऐसा उच्चारण करते हैं उन पापरहित मनुष्यों को दूर ही से त्याग दो अर्थात् उन हरिभक्त धर्मात्माओं के पास भूलकर भी मत जाओ ।। १८ ।। अकिञ्चन और

एकादशी का व्रत, गीता, गंगाजल, तुलसीदल, भगवान् का चरणामृत और भगवान् के नाम ये मरणसमय में मुक्ति के दाता हैं ॥ २६ ॥ तदनन्तर घृत और सुवर्ण के साथ अन्न का संकल्प करे और वेदपाठी ब्राह्मण के लिए बछड़ासहित गौ का दान करे ॥ २७ ॥ अन्त समय में जो मनुष्य थोड़ा या बहुत जो कुछ दान देता है

**पादाम्बुनामानि मरणे मुक्तिदानिच ॥ २६ ॥ ततः संकल्पयेदन्नं सघृतं च सकाञ्चनम् । सवत्सा धेनवो देयाः श्रोत्रियाय द्विजातये ॥ २७ ॥ अन्ते जनो यद्ददाति स्वल्पं वा यदि वा बहु । तदक्षयं भवेत्तार्क्ष्य यत्पुत्रश्चानु-मोदते ॥ २८ ॥ अन्तकाले तु सत्पुत्रः सर्वदानानि दापयेत् । यत्तदर्थं सुतो लोके प्रार्थ्यते धर्मकोविदैः ॥ २९ ॥ भूमिष्ठं पितरं दृष्ट्वा अर्धोन्मीलित-**

हे गरुड़ ! वह अक्षय हो जाता है और जो पुत्र पिता के लिए दान देता है वह भी अक्षय होता है ॥ २८ ॥ अन्त समय में सत्पुत्र को चाहिए कि पिता से सब दान दिलवावे । इसी समय के लिए धर्मज्ञ संसार में पुत्र की चाहना करते हैं ॥ २९ ॥ आधी आँख मीचे भूमि में पड़े हुए पिता को देखकर पुत्र को पिता के पूर्वसंचित

जितनी शक्ति है पापी मनुष्य उतने पाप करने को समर्थ नहीं है ॥ १५ ॥ दूतों से यमराज कहा करते हैं कि



नास्तिक मनुष्य को यहाँ लाया करो परन्तु भगवान् के नाम स्मरण करनेवाले को भूलकर भी न लाया करो ॥ १६ ॥ क्योंकि मैं अच्युत, केशव, राम, नारायण, कृष्ण, दामोदर, वासुदेव, हरि, श्रीधर, माधव,

**तावत्कर्तुं समर्थो न पातकं पातकी जनः ॥ १५ ॥ किङ्करेभ्यो यमः प्राहा-नयध्वं नास्तिकं जनम् । नैवानयत भो दूता हरिनामस्मरं नरम् ॥ १६ ॥ अच्युतं केशवं रामनारायणं कृष्णदामोदरं वासुदेवं हरिम् । श्रीधरं माधवं गोपिकावल्लभं जानकीनायकं रामचन्द्रं भजे ॥ १७ ॥ कमलनयन वासुदेव विष्णो धरणिधराच्युत शंखचक्रपाणे । भव शरणमितीरयन्ति ये वै त्यज भट दूरतरेण तानपापान् ॥ १८ ॥ तानानयध्वमसतो विमुखान्मुकुन्दपादा-**

गोपीवल्लभ और जानकीनायक श्रीरामचन्द्र को भजता हूँ ॥ १७ ॥ हे दूतो ! जो कमलनयन, वासुदेत, विष्णु, धरणीधर, अच्युत, शंखचक्रपाणि और भवशरण ऐसा उच्चारण करते हैं उन पापरहित मनुष्यों को दूर ही से त्याग दो अर्थात् उन हरिभक्त धर्मात्माओं के पास भूलकर भी मत जाओ ॥ १८ ॥ अकिञ्चन और

एकादशी का व्रत, गीता, गंगाजल, तुलसीदल, भगवान् का चरणामृत और भगवान् के नाम ये मरणसमय में मुक्ति के दाता हैं ।। २६ ।। तदनन्तर घृत और सुवर्ण के साथ अन्न का संकल्प करे और वेदपाठी ब्राह्मण के लिए बछड़ासहित गौ का दान करे ।। २७ ।। अन्त समय में जो मनुष्य थोड़ा या बहुत जो कुछ दान देता है

**पादाम्बुनामानि मरणे मुक्तिदानिच ॥ २६ ॥ ततः संकल्पयेदन्नं सघृतं च सकाञ्चनम् । सवत्सा धेनवो देयाः श्रोत्रियाय द्विजातये ॥ २७ ॥ अन्ते जनो यद्ददाति स्वल्पं वा यदि वा बहु । तदक्षयं भवेत्तार्क्ष्य यत्पुत्रश्चानु-मोदते ॥ २८ ॥ अन्तकाले तु सत्पुत्रः सर्वदानानि दापयेत् । यत्तदर्थं सुतो लोके प्रार्थ्यते धर्मकोविदैः ॥ २९ ॥ भूमिष्ठं पितरं दृष्ट्वा अर्धोन्मीलित-**

हे गरूड़ ! वह अक्षय हो जाता है और जो पुत्र पिता के लिए दान देता है वह भी अक्षय होता है ।। २८ ।। अन्त समय में सत्पुत्र को चाहिए कि पिता से सब दान दिलवावे । इसी समय के लिए धर्मज्ञ संसार में पुत्र की चाहना करते हैं ।। २९ ।। आधी आँख मीचे भूमि में पड़े हुए पिता को देखकर पुत्र को पिता के पूर्वसंचित

हैं जैसे मदिरा के घड़े को गंगा आदि नदी पवित्र नहीं करती हैं ॥ २२ ॥ कृष्ण भगवान् के नाम लेने से जिनके पाप नष्ट हो गये हैं वे नरक, यमराज और यम के दूतों को कभी स्वप्न में भी नहीं देखते हैं ॥ २३ ॥ जो अन्त समय में ब्राह्मण को गोदान करता है वह मांस, हड्डी और रक्त से पूरित वैतरणी में नहीं पड़ता है। इसी प्रकार अन्त समय में जो दाँतों से नन्दनन्दन यह वाणी कहता है अर्थात् कृष्ण का नाम उच्चारण करता है

**सुराकुम्भमिवापगाः ॥ २२ ॥ कृष्णनाम्ना न नरकं पश्यन्ति गतकिल्बिषाः। यमं च तद्भटांश्चैव स्वप्नेऽपि न कदाचन ॥ २३ ॥ मांसास्थिरक्तवत्काये वैतरण्यां पतेन्न सः। योऽन्ते दद्याद् द्विजेभ्यश्च नन्दनन्दनगामिति ॥ २४ ॥ अतः स्मरेन्महाविष्णोर्नाम पापौघनाशनम्। गीता सहस्रनामानि पठेद्वा शृणुयादपि ॥ २५ ॥ एकादशीव्रतं गीता गंगाम्बु तुलसीदलम्। विष्णोः**

वह मांस, हड्डी और रक्त से पूरित काया ( शरीर ) रूपी वैतरणी में नहीं गिरता है अर्थात् वह फिर शरीर नहीं धारण करता किन्तु मुक्त हो जाता है ॥ २४ ॥ इसलिए पापसमूह के नाशक विष्णुजी के नामों का स्मरण करे और भगवद्गीता तथा विष्णुसहस्रनाम का पाठ करे अथवा श्रवण करे ॥ २५ ॥

महापापों के नाश करनेवाले ये आठ महादान अन्तकाल में देना चाहिए। इनका जो फल है उसे सुनिए ॥ ३४ ॥ मेरे पसीने से उत्पन्न तीन प्रकार के तिल पवित्र होते हैं। इन तिलों के दान से असुर, दानव और दैत्य तृप्त होते हैं ॥ ३५ ॥ तिल सफेद, काले और कपिल (भूरे) रंग के होते हैं। दान करने से ये तिल वचन, मन

दानं महापातकनाशनम्। अन्तकाले प्रदातव्यं शृणु तस्य च यत्फलम् ॥ ३४ ॥ मम स्वेदसमुद्भूताः पवित्रास्त्रिविधास्तिलाः। असुरा दानवा दैत्यास्तृप्यन्ति तिलदानतः ॥ ३५ ॥ तिलाः श्वेतास्तथा कृष्णा दानेन कपिलास्तिलाः। संहरन्ति त्रिधा पापं वाङ्मनःकायसंचितम् ॥ ३६ ॥ लोहदानं च दातव्यं भूमियुक्तेन पाणिना। यमसीमां न चाप्नोति न गच्छेत्तस्य वर्त्मनि ॥ ३७ ॥ कुठारो मुशलो दण्डः खड्गश्च छुरिका तथा। शस्त्राणि

और शरीर से संचित तीन प्रकार के पापों को नष्ट करते हैं ॥ ३६ ॥ धरती में हाथ लगाकर लोह का दान करने से प्राणी यम की सीमा में और यम के मार्ग में नहीं जाता है ॥ ३७ ॥ पापी मनुष्यों को दंड देने के

धन में तृष्णा न करनी चाहिए ।। ३० ।। जो सत्पुत्र पिता के लिए श्राद्धादि दान करता है उससे जब तक वह जीता है तब तक परलोक में जानेवाला प्राणी पूर्वोक्त मार्ग का दुःख नहीं पाता है ।। ३१ ।। आतुरसमय (मरणसमय) में और ग्रहण होते समय इन दोनों समयों में जो दान दिया जाता है वह विशेष फलदायक

लोचनम् । पुत्रैस्तृष्णा न कर्तव्या तद्धने पूर्वसंचिते ॥ ३० ॥ स तद्ददाति सत्पुत्रो यावज्जीवत्यसौ चिरम् । अतिवाहस्तु तान्मार्गे दुःखं न लभते यतः ॥ ३१ ॥ आतुरे चोपरागे च द्वयं दानं विशिष्यते । अतोऽवश्यं प्रदातव्यमष्टदानं तिलादिकम् ॥ ३२ ॥ तिला लोहं हिरण्यं च कार्पासो लवणं तथा । सप्तधान्यं क्षितिर्गावो ह्येकैकं पावनं स्मृतम् ॥ ३३ ॥ एतदष्ट महा-

होता है इसलिए तिलादि अष्टदान अवश्य देना चाहिए ।। ३२ ।। वे अष्टदान ये हैं—१ तिल, २ लोह, ३ सोना, ४ कपास (रुई), ५ नमक, ६ सतनजा, ७ भूमि और ८ गौ । इनमें एक से एक पवित्र है ।। ३३ ।।

लिए यमराज के हाथ में कुठार ( फरसा ), मूसल, दंड, तलवार और छुरी ये शस्त्र रहते हैं ।। ३८ ।। इन्हीं यमराज के हथियारों की प्रसन्नता के लिए यह दान कहा है । इसी कारण से यमलोक में लोह का दान सुख देनेवाला है ।। ३९ ।। ऊरण, श्यामसूत्र, शुंडामर्क, उदुम्बर और शेषबल, ये महाबलवान् यमदूत लोहदान से

**यमहस्ते च निग्रहे पापकर्मणाम् ॥ ३८ ॥ यमायुधानां संतुष्ट्यै दानमेत-दुदाहृतम् । तस्माद्द्याल्लोहदानं यमलोके सुखावहम् ॥ ३९ ॥ ऊरणः श्यामसूत्रश्च शुण्डामर्कोऽप्युदुम्बरः । शेषंबलो महाद्भुता लोहदानात्सुख-प्रदाः ॥ ४० ॥ शृणु तार्क्ष्य परं गुह्यं दानानां दानमुत्तमम् । दत्तेन तेन तुष्यन्ति भूर्भुवःस्वर्गवासिनः ॥ ४१ ॥ ब्रह्माद्या ऋषयो देवा धर्मराजसभा-सदः । स्वर्णदानेन सन्तुष्टा भवन्ति वरदायकाः ॥ ४२ ॥ तस्माद्देयं स्वर्ण-**

सुख देनेवाले होते हैं ।। ४० ।। हे गरुड़ ! परमगुप्त सब दानों में उत्तम दान को सुनिए । दान के देने से भूमिलोक, भुवर्लोक और स्वर्गलोक के निवासी सन्तुष्ट होते हैं ।। ४२ ।। ब्रह्मा आदि देवता, ऋषिलोग और धर्मराज की सभा के सभासद् ये सब सोना के दान से प्रसन्न और वरदायक होते हैं ।। ४२ ।। इससे प्रेत की

धन में तृष्णा न करनी चाहिए ।। ३० ।। जो सत्पुत्र पिता के लिए श्राद्धादि दान करता है उससे जब तक वह जीता है तब तक परलोक में जानेवाला प्राणी पूर्वोक्त मार्ग का दुःख नहीं पाता है ।। ३१ ।। आतुरसमय (मरणसमय) में और ग्रहण होते समय इन दोनों समयों में जो दान दिया जाता है वह विशेष फलदायक

लोचनम् । पुत्रैस्तृष्णा न कर्तव्या तद्धने पूर्वसंचिते ॥ ३० ॥ स तद्ददाति सत्पुत्रो यावज्जीवत्यसौ चिरम् । अतिवाहस्तु तान्मार्गे दुःखं न लभते यतः ॥ ३१ ॥ आतुरे चोपरागे च द्वयं दानं विशिष्यते । अतोऽवश्यं प्रदातव्यमष्टदानं तिलादिकम् ॥ ३२ ॥ तिला लोहं हिरण्यं च कार्पासो लवणं तथा । सप्तधान्यं क्षितिर्गावो ह्येकैकं पावनं स्मृतम् ॥ ३३ ॥ एतदष्ट महा-

होता है इसलिए तिलादि अष्टदान अवश्य देना चाहिए ।। ३२ ।। वे अष्टदान ये हैं—१ तिल, २ लोह, ३ सोना, ४ कपास (रुई), ५ नमक, ६ सतनजा, ७ भूमि और ८ गौ । इनमें एक से एक पवित्र है ।। ३३ ।।

लिए यमराज के हाथ में कुठार ( फरसा ), मूसल, दंड, तलवार और छुरी ये शस्त्र रहते हैं ।। ३८ ।। इन्हीं यमराज के हथियारों की प्रसन्नता के लिए यह दान कहा है । इसी कारण से यमलोक में लोह का दान सुख देनेवाला है ।। ३९ ।। ऊरण, श्यामसूत्र, शुंडामर्क, उदुम्बर और शेषबल, ये महाबलवान् यमदूत लोहदान से

**यमहस्ते च निग्रहे पापकर्मणाम् ॥ ३८ ॥ यमायुधानां संतुष्ट्यै दानमेत-दुदाहृतम् । तस्माद्दद्याल्लोहदानं यमलोके सुखावहम् ॥ ३९ ॥ ऊरणः श्यामसूत्रश्च शुण्डामर्कोऽप्युदुम्बरः । शेषंबलो महाद्भुता लोहदानात्सुख-प्रदाः ॥ ४० ॥ शृणु तार्क्ष्य परं गुह्यं दानानां दानमुत्तमम् । दत्तेन तेन तुष्यन्ति भूर्भुवःस्वर्गवासिनः ॥ ४१ ॥ ब्रह्माद्या ऋषयो देवा धर्मराजसभा-सदः । स्वर्णदानेन सन्तुष्टा भवन्ति वरदायकाः ॥ ४२ ॥ तस्माद्देयं स्वर्ण-**

सुख देनेवाले होते हैं ।। ४० ।। हे गरुड़ ! परमगुप्त सब दानों में उत्तम दान को सुनिए । दान के देने से भूमिलोक, भुवर्लोक और स्वर्गलोक के निवासी सन्तुष्ट होते हैं ।। ४२ ।। ब्रह्मा आदि देवता, ऋषिलोग और धर्मराज की सभा के सभासद् ये सब सोना के दान से प्रसन्न और वरदायक होते हैं ।। ४२ ।। इससे प्रेत की

मुक्ति के लिए सोना का दान देना चाहिये। हे तात ! सोना के दान से यमलोक में न जाकर स्वर्गलोक में जाता है ॥ ४३ ॥ और बहुत दिन तक सत्यलोक में बसकर फिर इस लोक में राजा होता है तथा रूपवान् धर्मात्मा, बोलने में चतुर, लक्ष्मीवान् और बड़ा पराक्रमी होता है ॥ ४४ ॥ रुई के दान से दूतों का भय नहीं

**दानं प्रेतोद्धरणहेतवे। न याति यमलोकं स स्वर्गतिं तात गच्छति ॥ ४३ ॥ चिरं वसेत्सत्यलोके ततो राजा भवेदिह। रूपवान् धार्मिको वाग्मी श्रीमानतुलविक्रमः ॥ ४४ ॥ कार्पासास्य तु दानेन दूतेभ्यो न भयं भवेत्। लवणं दीयते यच्च तेन नैव भयं यमात् ॥ ४५ ॥ अयोलवणकार्पासतिल-काञ्चनदानतः। चित्रगुप्तादयस्तुष्टा यमस्य पुरवासिनः ॥ ४६ ॥ सप्तधान्य-**

होता है और जो नमक का दान करता है उसको यमराज से भय नहीं होता है ॥ ४५ ॥ लोहा, नमक, रुई, तिल और सोना के दान से यमलोक में रहनेवाले चित्रगुप्त आदि प्रसन्न होते हैं ॥ ४६ ॥ सतनजा के दान

पूजित हो इन्द्रलोक में जाता है ॥ ५१ ॥ हे गरुड़ ! अन्य दान थोड़े फल देनेवाले होते हैं किन्तु पृथ्वीदान का फल दिन-दिन बढ़ता ही रहता है ॥ ५२ ॥ जो राजा होकर ब्राह्मण को पृथ्वी का दान नहीं देता है वह दूसरे जन्म में गाँव में कुटी भी नहीं पाता है और जन्म-जन्म में दरिद्री होता है ॥ ५३ ॥ राजा होने के

**भुवने पूज्यमानः सुरासुरैः ॥ ५१ ॥ अत्यल्पफलदानि स्युरन्यदानानि काश्यप । पृथिवीदानजं पुण्यमहन्यहनि वर्द्धते ॥ ५२ ॥ यो भूत्वा भूमिपो भूमिं नो ददाति द्विजातये । स नाप्नोति कुटीं ग्रामे दरिद्री स्याद्भवे भवे ॥ ५३ ॥ अदानाद्भूमिदानस्य भूपतित्वाभिमानतः । निवसेन्नरके यावच्छेषो धारयते धराम् ॥ ५४ ॥ तस्माद्भूमीश्वरो भूमिदानमेव प्रदापयेत् । अन्येषां भूमिदानार्थं गोदानं कथितं मया ॥ ५५ ॥ ततोऽन्तधेनुर्दा-**

अभिमान से जो भूमि का दान नहीं करता है वह तब तक नरक में बसता है जब तक शेषजी पृथ्वी को धारण किये रहते हैं ॥ ५४ ॥ इसलिए भूमिपति को भूमि का दान देना चाहिए । अन्य लोगों के लिए भूमिदान की जगह मैंने गोदान कहा है ॥ ५५ ॥ इसके पश्चात् अन्तधेनु, रुद्रधेनु, ऋणधेनु, मोक्षधेनु और वैतरणीधेनु ये

से धर्मध्वज तथा अन्य तीनों द्वारपाल भी प्रसन्न होते हैं ॥ ४७ ॥ धान, जव, गेहूँ, मूंग, उड़द, काँकुन और सातवाँ चना ये सात धान्य कहे हैं ॥ ४८ ॥ सुपात्र को विधिपूर्वक*गोचर्म के बराबर पृथ्वी का दान करने से मनुष्य ब्रह्महत्या से छूटकर पवित्र हो जाता हैं। यह मुनीश्वरों ने ( दिव्य दृष्टि से ) देखा है ॥ ४९ ॥

प्रदानेन प्रीतो धर्मध्वजो भवेत्। तुष्टा भवन्ति येऽन्येपि त्रिषु द्वारेष्वधिष्ठिताः ॥ ४७ ॥ व्रीहयो यवगोधूमा मुद्गा माषाः प्रियंगवः। चणकाः सप्तमा ज्ञेयाः सप्तधान्यमुदाहृतम् ॥ ४८ ॥ गोचर्ममात्रं वसुधा दत्ता पात्रे विधानतः। पुनाति ब्रह्महत्याया दृष्टमेतन्मुनीश्वरैः ॥ ४९ ॥ न व्रतेभ्यो न तीर्थेभ्यो नान्यदानाद्विनश्यति। राज्ये कृतं महापापं भूमिदानाद्विलीयते ॥ ५० ॥ पृथिवीं सस्यसम्पूर्णां यो ददाति द्विजातये। स प्रयातीन्द्र-

राज्य में किया हुआ पाप व्रत, तीर्थयात्रा और अन्य दानों से नष्ट नहीं होता है किन्तु भूमिदान से नष्ट हो जाता है ॥ ५० ॥ जो मनुष्य धान्य से भरी हुई पृथ्वी ब्राह्मण को दान करता है वह देवता और दानवों से

* बैल के सहित सौ गौ जितनी भूमि पर बैठ सकें उतनी भूमि का।

नष्ट होते हैं। वह गौ का दान अन्तकाल में दाता को पापों से छुड़ाता है ॥ ६०-६१ ॥ स्वस्थचित्त से एक गौदान देने से जो फल होता है वही आतुरसमय में सौ गौ देने से तथा मरते समय बेहोशी की हालत में हजार गौ के देने से होता है ॥ ६२ ॥ तथा मरने के बाद विधिपूर्वक लाख गौ देने से वही फल होता है।

**समन्विते ॥ ६० ॥ ब्राह्मणे वेदविदुषे सर्वपापैः प्रमुच्यते। उद्धरेदन्तकाले स दातारं पापसंचयात् ॥ ६१ ॥ एका गौः स्वस्थचित्तस्य ह्यातुरस्य च गोशतम्। सहस्रं म्रियमाणस्य दत्तं चित्तविवर्जितम् ॥ ६२ ॥ मृतस्यैतत्पुनर्लक्षं विधिपूतं च तत्समम्। तीर्थपात्रसमोपेतं दानमेकं च लक्षधा ॥ ६३ ॥ पात्रे दत्तं च यद्दानं तल्लक्षगुणितं भवेत्। दातुः फलमनन्तं स्यान्न पात्रस्य प्रतिग्रहः ॥ ६४ ॥ स्वाध्यायहोमसंयुक्तः परपात्रविवर्जितः। रत्नपूर्णामपि महीं**

तीर्थ में सत्पात्र को एक गौ देने से लाख गोदान का फल होता है ॥ ६३ ॥ सुपात्र को जो दान दिया जाता है वह लाख गुना हो जाता है। सत्पात्र को दान लेने का दोष नहीं होता है और दाता को अनन्त फल होता है ॥ ६४ ॥ जो ब्राह्मण वेदपाठ और नित्य होम करनेवाला है तथा दूसरे का बनाया नहीं खाता है वह रत्नों

पाँच प्रकार के गोदान विशेष विधि के साथ देने चाहिए। हे गरुड़ ! गौ का दान तीन प्रकार के पापों को नष्ट करता है ॥ ५६-५७ ॥ बाल्यावस्था में, कुमार अवस्था में, यौवनावस्था (तरुणावस्था) में, बुढ़ापे में और जन्मान्तरों में जो-जो पाप किये हैं ॥ ५८ ॥ तथा रात्रि में, प्रातःकाल, मध्याह्न, अपराह्न और दोनों

**तव्या रुद्रधेनुं प्रदापयेत्। ऋणधेनुं ततो दत्त्वा मोक्षधेनुं प्रदापयेत् ॥ ५६ ॥ दद्याद्वैतरणीं धेनुं विशेषविधिना खग। तारयन्ति नरं गावस्त्रिविधाच्चैव पातकात् ॥ ५७ ॥ बालत्वे यच्च कौमारे यत्पापं यौवने कृतम। वयःपरिणतौ यच्च यच्च जन्मान्तरेष्वपि ॥ ५८ ॥ यन्निशायां तथा प्रातर्यन्मध्याह्ना-पराह्णयो। संध्ययोर्यत्कृतं पापं कायेन मनसा गिरा ॥ ५९ ॥ दत्त्वा धेनुं सकृद्वापि कपिलां क्षीरसंयुताम्। सोपस्करां सवत्सां च तपोवृत्त-**

सन्धियों (उदयास्तकाल) में जो शरीर से, मन से या वाणी से पाप किये हैं ॥ ५९ ॥ वे सब पाप तपस्वी और वेद के जाननेवाले ब्राह्मण को सब सामग्रीसहित सवत्सा, दूधवाली कपिला गौ का एक बार दान देने से

सींग, चाँदी के खुर और आभूषण आदि से सजावे तथा काँसी की दोहनी हो ॥ ७० ॥ उस गौ पर दो काले वस्त्र उढ़ावे और गले में घंटा बाँधे। फिर रुई पर वस्त्रसहित ताँबा का कलश स्थापन करे ॥ ७१ ॥ उस पर लोह के दंडसहित यमराज की सोने की मूर्ति तथा घी से भरा हुआ काँसी (फूल) का कटोरा स्थापन करे ॥७२॥

कृताम्। स्वर्णश्रृंगीं रौप्यखुरीं कांस्यपात्रोपदोहिनीम् ॥ ७० ॥ कृष्णवस्त्र-युगच्छन्नां कण्ठघण्टासमन्विताम्। कार्पासोपरि संस्थाप्य ताम्रपात्रं सचैलकम् ॥ ७१ ॥ यमं हैमं न्यसेत्तत्र लोहदण्डसमन्वितम्। कांस्यपात्रे घृतं कृत्वा सर्वं तस्योपरि न्यसेत् ॥७२॥ नावमिक्षुमयीं कृत्वा पट्टसूत्रेण वेष्टयेत्। गर्तं विधाय सजलं कृत्वा तस्मिन्क्षिपेत्तरीम् ॥ ७३ ॥ तस्योपरि स्थितां कृत्वा सूर्यदेहसमुद्भवाम्। धेनुं संकल्पयेत्तत्र यथाशास्त्रविधानतः ॥ ७४ ॥

ईख की नाव बनाकर उस पर रेशम के तागें लपेट दे और खोदे हुए गड्ढे में जल भरकर उसमें नाव को छोड़ दे ॥ ७३ ॥ सूर्य की देह से उत्पन्न गौ को उस पर खड़ी करके शास्त्र की विधि से संकल्प करे ॥ ७४ ॥

से भरी पृथ्वी का दान लेकर भी प्रतिग्रह के दोष से लिप्त नहीं होता है ।। ६५ ।। विष और शीत को नाश करनेवाले मन्त्र और अग्नि क्या कभी दोष के भागी होते हैं ? वही गौ अपात्र को देने से दाता को नरक में पहुँचाती है ।। ६६ ।। तथा लेनेवाले के सौ कुलों को नरक में गिराती है । अपना कल्याण चाहनेवाला विद्वान्

**प्रतिगृह्य न लिप्यते ॥ ६५ ॥ विषशीतापहौ मन्त्रवह्नी कि दोषभागिनौ । अपात्रे सा च गौर्दत्ता दातारं नरकं नयेत् ॥ ६६ ॥ कुलैकशतसंयुक्तं ग्रहीतारं तु पातयेत् । नापात्रे विदुषा देया ह्यात्मनः श्रेय इच्छता ॥ ६७ ॥ एका ह्येकस्य दातव्या बहूनां न कदाचन । सा विक्रीता विभक्ता वा दहत्यासप्तमं ह्येलम् ॥ ६८ ॥ कथिता या मया पूर्वं तव वैतरणी नदी । तस्या ह्युद्धरणो-पायं गोदानं कथयामि ते ॥ ६९ ॥ कृष्णां वा पाटलां वापि धेनुं कुर्यादलं-**

कुपात्र को गोदान न दे ।। ६७ ।। एक गौ एक ही को देना चाहिए, बहुतों को एक गौ कभी न दे । वह बेची हुई या बाँटी हुई गौ सात पीढ़ी तक कुल को भस्म करती है ।। ६८ ।। मैंने तुमसे पहले जो वैतरणी नदी कही थी उससे पार उतारनेवाला गोदान तुमसे कहता हूँ ।। ६९ ।। काली अथवा लाल वर्ण की गौ को सोने के

महाभयंकर वैतरणी नदी से पार उतरने के लिए तुम्हें यह वैतरणी गौ देता हूँ। नमस्कार है ॥ ७९ ॥ हे धेनुके ! हे देवेशि ! यमराज के बड़े मार्ग में मुझे तारने के लिए मेरी राह देखना। वैतरणीरूप तुमको नमस्कार है ॥ ८० ॥ गौवें मेरे आगे हों, गौवें मेरी पीठ के पीछे हों, गौवें मेरे हृदय में वास करें और मैं

म्येतां तुभ्यं वैतरणीं नमः ॥ ७९ ॥ धेनुके मां प्रतीक्षस्व यमद्वारमहापथे। उत्तारणार्थं देवेशि वैतरण्यै नमोस्तु ते ॥ ८० ॥ गावो मे अग्रतः सन्तु गावो मे सन्तु पृष्ठतः। गावो मे हृदये सन्तु गवां मध्ये वसाम्यहम् ॥ ८१ ॥ या लक्ष्मीः सर्वभूतानां या च देवे प्रतिष्ठिता। धेनुरूपेण सा देवी मम पापं व्यपोहतु ॥ ८२ ॥ इति मन्त्रैश्च संप्रार्थ्य साञ्जलिर्धेनुकां यमम्। सर्वं प्रद-क्षिणीकृत्य ब्राह्मणाय निवेदयेत् ॥ ८३ ॥ एवं दद्याद्विधानेन योगां वैतरणीं

गौओं के बीच में बसता रहूँ ॥ ८१ ॥ जो सब प्राणियों में और देवों में लक्ष्मीरूप होकर स्थित है वही गौरूप से मेरे पापों को दूर करे ॥ ८२ ॥ हाथ जोड़कर इन मंत्रों से गौ और यमराज की प्रार्थना और परिक्रमा करके कलश आदि सब वस्तुओं को ब्राह्मण को देवे ॥ ८३ ॥ हे गरुड़ ! इस विधान से जो वैतरणी का दान

तथा ब्राह्मण को आभूषणों सहित वस्त्रों को देवे। और फूल, रोली और अक्षत आदि से विधिपूर्वक उसकी पूजा करे ॥ ७५ ॥ हाथ से गौ की पूँछ पकड़कर और पैर को नाव में रख ब्राह्मण को सामने खड़ा करके यह मंत्र पढ़े ॥ ७६ ॥ हे जगन्नाथ ! हे शरणागतवत्सल भगवन् ! संसाररूपी सागर में डूबे हुए तथा शोक और संताप की



**सालंकाराणि वस्त्राणि ब्राह्मणाय प्रकल्पयेत्। पूजां कुर्याद्विधानेन पुष्पगन्धाक्षतादिभिः ॥ ७५ ॥ पुच्छं संगृह्य धेनोस्तु नावमाश्रित्य पादतः। पुरस्कृत्य ततो विप्रमिमं मन्त्रमुदीरयेत् ॥ ७६ ॥ भवसागरमग्नानां शोकतापोर्मिदुःखिनाम्। त्राता त्वं हि जगन्नाथ शरणागतवत्सल ॥ ७७ ॥ विष्णुरूप द्विजश्रेष्ठ मामुद्धर महीसुर। सदक्षिणा मया दत्ता तुभ्यं वैतरणी नमः ॥ ७८ ॥ यममार्गे महाघोरे तां नदीं शतयोजनाम्। तर्तुकामो ददा-**

लहरियों से दुःखित मनुष्यों के तुम ही रक्षक हो ॥ ७७ ॥ हे विष्णुरूप, ब्राह्मणों में श्रेष्ठ, पृथ्वी के देवता ! दक्षिणा के साथ मैंने तुम्हें वैतरणी गौ दी है नमस्कार हैं ॥ ७८ ॥ यमलोक के मार्ग से सौ योजन चौड़ी

करता है वह धर्ममार्ग से धर्मराज की सभा में जाता है ॥ ८४ ॥ यदि शरीर स्वस्थ हो तो वैतरणी का व्रत करे और उस नदी से पार होने के लिए वेदपाठी को गौ देवे ॥ ८५ ॥ हे गरुड़ ! गौ के दान से महामार्ग में वह नदी नहीं आती है इसलिए सदा पुण्यसमय में गौ का दान अवश्य करना चाहिए ॥ ८६ ॥ गंगा आदि

**खग । स याति धर्ममार्गेण धर्मराजसभान्तरे ॥ ८४ ॥ स्वस्थावस्थशरीरे तु वैतरण्या व्रतं चरेत् । देया च विदुषे धेनुस्तां नदीं तर्तुमिच्छता ॥ ८५ ॥ सा नायाति महामार्गे गोदानेन नदी खग । तस्मादवश्यं दातव्यं पुण्यकालेषु सर्वदा ॥ ८६ ॥ गंगादिसर्वतीर्थेषु ब्राह्मणावसथेषु च । चन्द्रसूर्योपरागेषु संक्रान्तौ दर्शवासरे ॥ ८७॥ अयने विषुवे चैव व्यतीपाते युगादिषु ।**

सब तीर्थों में, ब्राह्मणों की बस्तियों में, सूर्य और चन्द्रमा के ग्रहणों में, संक्रान्ति के दिन, अमावस्या के दिन, दक्षिण-उत्तर अयनों में, ❀विषुव संक्रान्तियों में, व्यतीपात में, युगादि तिथियों में और सब पुण्य समयों में

❀ मेष, तुला, मकर और कर्क की संक्रान्तियाँ विषुव और अयनसंज्ञक हैं।

